चन्द्रकीर्ति और नागार्जुन के अतिरिक्त अन्य किसी आचार्य के नाम का उल्लेख यहाँ नहीं मिलता। योगतन्त्र और वज्रयान शब्द यहाँ अनेक स्थलों पर उल्लिखित हैं। उक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त निम्न शब्दों के उल्लेख के साथ भी कुछ वचन यहाँ उद्धृत मिलते हैं—

| | | | |
|---|---|---|---|
| आम्नायः | 130, 134 | नागार्जुनः | 1,229 |
| आह | 80, 182 | (महा) योगतन्त्रम् | 1, 3, 5, 10, 187, 229–230 |
| उक्तम् | 206, 209, 211 | | |
| कल्पोक्तः | 147, 150 | वज्रयानम् | 12, 46–47, 73–74 176, 229 |
| केचित् | 178 | | |
| चन्द्रकीर्तिः | 1 | सूत्रान्तः | 3, 12 |

तारकांकित ग्रन्थों के यहाँ उपलब्ध वचनों का संग्रह इसी अंक में "लुप्त बौद्ध-वचन संग्रह" की शृंखला में कर दिया गया है। पहले भी इनमें से कुछ ग्रन्थों के वचन[1] संगृहीत हो चुके हैं। साथ ही उक्त स्थलों पर उन ग्रन्थों का संक्षिप्त परिचय देने का भी प्रयत्न किया गया है। अतः इनके विषय में पुनः यहाँ कुछ लिखना द्विरुक्ति मात्र अथवा पिष्टपेषण मात्र होगा।

गुह्यसमाज अथवा समाज को यहाँ [2]तन्त्रशेखर कहा गया है। धर्मस्कन्ध, अर्थात् धर्म का विस्तार करने वाले शास्त्रों की संख्या 84 हजार मानी जाती है। [3]चतुरशीतिसाहस्र धर्मस्कन्ध शब्द बौद्धवाङ्मय में बहुत प्रचलित है। गुह्यसमाज को तन्त्रशेखर इसलिए कहा जाता है कि सभी धर्मस्कन्धों का सार इस समाजरूपी पिटारे में समाया हुआ है। चन्द्रकीर्ति के मत से इस तन्त्र में 17 पटल हैं। 17 पटल तक के ग्रन्थ का नाम समाज तथा 18वें पटल का समाजोत्तर नाम प्रायः पूरे बौद्ध वाङ्मय में, भोट अनुवाद साहित्य में भी स्वीकृत है। चन्द्रकीर्ति

1. 'धीः' के प्रथम अंक ( पृ० 65 ) में उद्धृत गुह्येन्दुमणितिलक गुह्येन्द्रतिलक से अभिन्न लगता है। सन्ध्याव्याकरण द्वितीय अंक ( पृ० 60 ) में, मूलतन्त्र द्वितीय ( पृ० 58 ) और तृतीय ( पृ० 42 ) अंकों में, वज्रमाला और वज्रामृत तृतीय अंक ( पृ० 44 ) में तथा देवेन्द्रपरिपृच्छा चतुर्थ अंक ( पृ० 27 ) में भी उद्धृत हैं।

2. चतुरशीतिसाहस्रो धर्मस्कन्धो महामुनेः। श्रीसमाजकरण्डोऽसौ तस्मात् तत् तन्त्रशेखरम्॥ ( गु० प्र०, पृ० 1 )।

3. "चतुरशीतिसाहस्रे धर्मस्कन्धे महामुने। तत्त्वं वै ये न जानन्ति सर्वे ते निष्फलाय वै॥" चतुर्देवीपरिपृच्छामहायोगतन्त्र का यह वचन दोहाकोशव्याख्या ( पृ० 105, 115, 149 ) तथा चर्यागीतिकोशव्याख्या ( पृ० 22 ) में उद्धृत है।

ने 17 पटल तक के ग्रन्थ की ही व्याख्या की है। अपनी व्याख्या में 18वें पटल के वचनों को उन्होंने समाजोत्तर के नाम से उद्धृत किया है। अतः समाज और समाजोत्तर दो भिन्न ग्रन्थ माने जाने चाहिये। गुह्यसमाज के मुद्रित संस्करणों में इनको एक ही मान लिया गया है। चन्द्रकीर्ति का कहना है कि इसमें सभी तन्त्रों के प्रतिपाद्य विषयों का संग्रह[1] कर दिया गया है। उन्हीं के कथन से यह भी ज्ञात होता है कि षट्कोटि[2] मार्ग पर अन्य आचार्यों ने भी बहुत कुछ लिखा है। गुह्यसमाज के अन्य व्याख्याकारों की ओर यह इंगित हो सकता है।

सन्ध्याव्याकरण को यहाँ व्याख्यातन्त्र माना गया है। व्याख्यातन्त्र के नाम से यहाँ अनेक वचन उद्धृत हैं। वे सब सन्ध्याव्याकरण के ही वचन हैं, इसको जानने का हमारे पास कोई साधन नहीं है। फिर नागार्जुन के पंचक्रम में सन्ध्याव्याकरण[3] के साथ वज्रमाला और चतुर्देवी-परिपृच्छा को भी व्याख्यातन्त्र कहा है। इसीलिये हमने सन्ध्याव्याकरण और व्याख्यातन्त्र के वचनों को अभी अलग-अलग ही संगृहीत किया है[4]। चन्द्रकीर्ति ने—"एवं मया श्रुतम्। एकस्मिन् समये भगवान् सर्वतथागतकायवाक्चित्तहृदयवज्रयोषिद्भगेषु विजहार" इस [5]आद्य वाक्य के प्रत्येक अक्षर का अर्थ वज्रमाला के आधार पर प्रस्तुत किया है (पृ० 14–17)। इससे इस तन्त्र की व्याख्यातन्त्रता स्पष्ट है। हम समझते हैं कि चन्द्रकीर्ति द्वारा उद्धृत व्याख्यातन्त्र के वचन उक्त तीन तन्त्रों में से किसी न किसी में अवश्य मिल जाने चाहिये।

असाधारणगुह्यमहायोगतन्त्र, महायानरत्नराजसूत्र, महायानसूत्र, लंकावतारसूत्र, वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र और सम्बरतन्त्र के वचन भी यहाँ उद्धृत मिलते हैं। इन वचनों का संग्रह अभी नहीं किया गया है। वैरोचनाभिसम्बोधितन्त्र की गणना चर्यातन्त्रों में की जाती है, अतः वैरोचनाभिसम्बोधिचर्यातन्त्र इससे अभिन्न है। तत्त्वसंग्रह को तीन बार चन्द्रकीर्ति ने स्मरण किया

---

1. "साधनाङ्गमिदं षष्ठं सर्वतन्त्रार्थसंग्रहम्" (गु० प्र०, पृ० 1)। पंचक्रम (1.230) में "साधनाङ्गामृतम्" पद देखने को मिलता है। बड़ोदा की ज्वालावली वज्रमालातन्त्र की 13960 संख्यक मातृका में षष्ठं के स्थान पर श्रेष्ठं पाठ मिलता है (प. 6a)।
2. "भूयोभिर्जनपुङ्गवैर्विरचितं षट्कोटिमार्गं चिरात्" (गु० प्र०, पृ० 230)।
3. द्रष्टव्य पंचक्रमान्तर्गत वज्रजापक्रम—चतुर्देवीपरिपृच्छाव्याख्यातन्त्रे (पृ० 18), वज्रमालानाम्नि व्याख्यातन्त्रे (पृ० 19), सन्ध्याव्याकरणव्याख्यातन्त्रे (पृ० 20)।
4. इसी अंक में लुप्त बौद्ध-वचन संग्रह (पृ० 40–46) देखिये।
5. इस आद्य वाक्य का प्रयोग प्रायः मूल और संग्रह तन्त्रों के प्रारम्भ में मिलता है। इस विषय पर 'धीः' के अगले अंक में सामग्री प्रस्तुत की जायगी।

है। हेवज्रतन्त्र[1] में भी यह उद्धृत है। अतः मानना होगा कि मण्डल आदि के निर्माण की विधि का प्रदर्शक यह एक प्रामाणिक और प्राचीन महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। सौभाग्य से यह ग्रन्थ अब प्रकाशित हो चुका है। साधनोपायिका का यहाँ जिस तरह से उल्लेख किया गया है, उससे ऐसा लगता है कि इसकी रचना स्वयं चन्द्रकीर्ति ने की है[2]।

शब्दसूची में सारसमुच्चय को काले टाइप में अंकित किया गया है। उससे ऐसा लगता है कि यह किसी ग्रन्थ का नाम हो, किन्तु ऐसा है नहीं। प्रज्ञासूत्र और सम्बरतन्त्र के एक दो वचन सूची में निर्दिष्ट पृष्ठों पर अथवा अन्यत्र भी हमें उपलब्ध नहीं हो सके। ग्रन्थों के ऊपर बताये गये विशेष नामों के अतिरिक्त आम्नायः, आह, उक्तम् इत्यादि सामान्य पदों अथवा क्रियापदों के द्वारा भी कुछ वचन उद्धृत मिलते हैं। इनके आकर ग्रन्थों की खोज हमें करनी होगी।

चन्द्रकीर्ति ने अपनी व्याख्या में अनेक पारिभाषिक शब्दों के अर्थ दिये हैं। इनका भी संग्रह इसी[3] अंक में कर दिया गया है। प्रसंगवश वहाँ कुछ अन्य विषयों की भी चर्चा हुई है। जैसे कि तिलशिम्बिन्याय। गुह्यसिद्धि आदि ग्रन्थों में भी यह शब्द आया है। तिलशिम्बि तिल की फली को कहते हैं। यह चौकोर होती है और इसके चारों कोनों में तिल के दाने एक-दूसरे से सटे हुए रहते हैं। इस न्याय का प्रस्तुत प्रसंग में अभिप्राय यह है कि जैसे तिल के दाने बिना एक-दूसरे को दबाये तिल की फली में चारों तरफ ठंसे रहते हैं, उसी तरह से गुह्यसमाज की देशना को सुनने के लिये चारों दिशाओं में बुद्ध, बोधिसत्त्व आदि खचाखच भरे हुए हैं[4]।

तन्त्रशास्त्र की साधना में पर्वताग्र[5], नदीतीर, प्रस्रवण, उद्यान, चतुष्पथ, श्मशान, एकवृक्ष, एकलिंग, शून्यागार आदि स्थानों का अपना महत्त्व है। यहाँ (पृ० 104, 110, 171) इन शब्दों के विविध अर्थ देखे जा सकते हैं। पृ० 157 पर इनको सात मातृकाओं का गृह (स्थान) कहा गया है। सात मातृकाओं का उल्लेख पौराणिक और तान्त्रिक वाङ्मय में तो पर्याप्त मात्रा

1. "यथा तत्त्वसंग्रहे मण्डलविधिस्तथा कर्तव्यम्" (2. 5. 57)।
2. "सर्वेषामासनादिनियमः साधनोपायिकायां कृत एव" (पृ० 27)। तोहकु सूचीपत्र (कंजुर-तंजुर) में 1814 संख्या पर चन्द्रकीर्ति के इस ग्रन्थ का उल्लेख है।
3. बौद्ध पारिभाषिक शब्दों का अभिप्राय (पृ० 48–65) देखिये।
4. "यथा तिलशिम्बे तिलबीजान्यन्योन्यसम्पृष्टा(क्ता)न्यपरस्परपीडनरूपेण स्थितानि, तथा देशनाकाले सर्वे तथागता गगनं व्याप्य स्थिताः" (गु० प्र०, पृ० 18)।
5. गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह का उपोद्घात (पृ० 35, टि० 2) देखिये।

में मिलता ही है, इनकी मूर्तियाँ और मन्दिर भी भारत के विस्तृत भूभाग में मिलते हैं। अमरकोश में इनके नाम इस तरह से दिये गये हैं[1] —

ब्राह्मी माहेश्वरी चैव कौमारी वैष्णवी तथा।
वाराही च तथेन्द्राणी चामुण्डा सप्त मातरः॥

चन्द्रकीर्ति ने इनका इस तरह से उल्लेख किया है—

"ब्रह्माणी, वैष्णवी, रुद्राणी, इन्द्राणी, कौबेरी, वाराही, चामुण्डा चेति सप्त लोकमातरः" (पृ० 157)

यहाँ कौमारी के स्थान पर कौबेरी पाठ है। हमें यह लेखन की अशुद्धि प्रतीत होती है, क्योंकि इस ग्रन्थ के भोट अनुवाद से कौमारी पाठ को ही समर्थन मिलता है।

जैसी कि ऊपर चर्चा की गई, चन्द्रकीर्ति ने श्मशान, शून्यागार, चतुष्पथ, एकलिंग और एकवृक्ष को मातृकाओं का गृह बताया है। इन पाँच नामों में पर्वताग्र और नदीतीर को जोड़ने पर यह संख्या सात हो जाती है। इन सभी मातृकाओं का इन स्थानों पर निवास है या ये अलग-अलग मातृकाओं के अलग-अलग निवास-स्थान हैं, यह खोज का एक मनोरंजक विषय है। इस प्रसंग में यह ध्यान देने की बात है कि सात मातृकाओं की पूजा प्रायः एक साथ होती है। इनकी मूर्तियों और मन्दिरों की भी प्रायः यही स्थिति है।

सभी सम्प्रदायों के योगशास्त्र के ग्रन्थों में बताया गया है कि मनुष्य दिन-रात में मिलाकर प्रतिदिन 21600 बार श्वास लेता और छोड़ता है[2]। इसी को अजपाजप कहा जाता है। चन्द्रकीर्ति ने भी आर्षव्याख्यान के प्रमाण से इस विषय को इसी रूप में प्रस्तुत किया है।

अयुतद्वयं सहस्रं च षट्शतानि तथैव च।
अहोरात्रेण योगीन्द्रो जपसंख्यां करोति च॥ (पृ० 63)

अयुत शब्द से दस हजार की संख्या बोधित होती है। दो अयुत का अर्थ हुआ बीस हजार। इसमें एक हजार और छः सौ मिलाने पर उक्त संख्या संपन्न होती है। दिन-रात में योगिप्रवर इतनी जपसंख्या पूरी कर लेता है।

तन्त्रालोक आदि शैव-शाक्त तन्त्र-ग्रन्थों में स्तोभ और आवेश जैसे शब्द प्रयुक्त हैं। गुह्यसमाज (15.65) में भी स्तोभ, स्तंभ, महाबिम्ब और आर्यभौम नामक चतुर्विध आवेशों की चर्चा आई

1. अमरकोश (1. 1. 35) में यह वचन क्षेपक के रूप में मिलता है।

2. विज्ञानभैरव के इस श्लोक से तुलना कीजिये—"षट्शतानि दिवारात्रौ सहस्राण्येकविंशतिः। जपो देव्याः समुद्दिष्टः प्राणस्यान्ते सुदुर्लभः॥" (श्लो० 154)।

है । स्तोभ और स्तंभ शब्दों का अर्थ करने के बाद चन्द्रकीर्ति ने तीसरे आवेश का नाम महादिव्य दिया है । गुह्यसमाज की टिप्पणी में भी यह पाठ मिलता है । आर्यभौम के स्थान पर चन्द्रकीर्ति की व्याख्या में आर्यपथ नाम मिलता है ( पृ० 171 ) । इन शब्दों के अर्थों को यहाँ [1]अन्यत्र संगृहीत कर दिया गया है । इन उदाहरणों से यह प्रतीत होने लगता है कि गुह्यसमाज के परिष्कृत संस्करण की अभी आवश्यकता है ।

गुह्यसमाज के 15 वें पटल में आभिचारिक प्रयोगों के प्रसंग में नदीस्रोत की चर्चा आई है । चन्द्रकीर्ति नदी शब्द से यहाँ पश्चिमसमुद्रगामिनी नदी का ग्रहण करते हैं ( पृ० 174 ) । ऐसा करते समय उन्होंने कोई प्रमाण नहीं दिया । पश्चिमसमुद्रगामिनी नदियों में नर्मदा प्रमुख है । क्या इन नदियों का आभिचारिक प्रयोगों से कोई विशेष सम्बन्ध है ? अथवा क्या इसके आधार पर चन्द्रकीर्ति[2] के जन्मस्थान के विषय में कोई सुराग मिल सकता है ? बुस्तोन और तारानाथ चन्द्रकीर्ति को दक्षिण का निवासी मानते हैं । दक्षिण की तीन बड़ी नदियाँ ( गोदावरी, कृष्णा और कावेरी ) पश्चिमसमुद्रगामिनी नहीं हैं । नर्मदा और ताप्ती ये ही दो बड़ी नदियाँ पश्चिम-गामिनी हैं ।

गुह्यसमाज में साधना के उपयुक्त स्थानों की चर्चा इस प्रकार है—

महाटवीप्रदेशेषु विजनेषु महत्सु च ।
गिरिगह्वरकुले(ञ्जे)षु सदा सिद्धिरवाप्यते ॥ ( 12.65 )

चन्द्रकीर्ति ने इस श्लोक में आये पाँच शब्दों का नीतार्थ इस प्रकार बताया है—

आदर्शाख्यमहाटव्या(व्यां) प्रदेशे समताह्वयि(ये) ।
प्रत्यवेक्षाख्यविजये(ने) विशुद्ध(द्धि)गिरिगह्वरे ॥
कृत्यानुष्ठानकुञ्जेषु येष्वेवं प्राप्यते सुखम् । ( पृ० 120 )

1. द्रष्टव्य —बौद्ध पारिभाषिक शब्दों का अभिप्राय ( पृ० 48–65 ) ।
2. चन्द्रकीर्ति का समय सातवीं शताब्दी के उत्तरार्ध से आठवीं शताब्दी के पूर्वार्ध तक माना जाता है । दार्शनिक चन्द्रकीर्ति और तान्त्रिक चन्द्रकीर्ति को प्रायः अलग-अलग मानने की पद्धति चल पड़ी है । क़िन्तु अभी कोपेनहेगन से कम्बलपाद की आलोकमाला प्रकाशित हुई है । विद्वान् सम्पादक डॉ० सी० लिंडनर ने कम्बलपाद का समय 450–525 ई० निर्धारित किया है । आलोकमाला के श्लोक त्रिकदर्शन और वज्रयान के ग्रन्थों में समान रूप से उद्धृत हुए हैं । कश्मीर के दार्शनिक और साहित्यिक आचार्य तथा बिहार के नैयायिक और बौद्ध विद्वान् उपासना के क्षेत्र में तान्त्रिक पद्धति का अनुसरण करते थे । इस स्थिति में दार्शनिक चन्द्रकीर्ति ही प्रदीपोद्योतन के भी लेखक हों, इसमें कुछ अनौचित्य की प्रतीति नहीं होती ।

हम जानते हैं कि आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षा, विशुद्धि और कृत्यानुष्ठान ज्ञान को पंचाकाराभि-संबोधि कहा जाता है। यहाँ क्रमशः महाटवी, प्रदेश, विजन, गिरिगह्वर और कुंज—ये पाँच शब्द नीतार्थ पद्धति से आदर्श आदि पाँच ज्ञानों का बोध कराते हैं। महाटवी आदि में जैसे साधक बाह्य साधना करता है, उसी तरह से उसे आदर्श ज्ञान आदि की सहायता से अपनी आन्तर साधना पूरी करनी चाहिये। इन पाँच अभिसंबोधियों की चर्चा हेवज्र[1] आदि तन्त्रों में स्पष्ट रूप से मिलती है, किन्तु गुह्यसमाज में इनकी कहीं चर्चा है या नहीं, शब्दसूची की सहायता से हमें कोई जानकारी नहीं मिल पाती। गुह्यसमाजप्रदीपोद्योतन की शब्दसूची में भी इन महत्त्वपूर्ण शब्दों का समावेश नहीं किया गया है, यद्यपि वहाँ पृ० 51 पर भी ये शब्द नीतार्थ पद्धति से वैरोचन आदि पाँच बुद्धों के लिये प्रयुक्त हैं। अचिन्त्याद्वयक्रमोपदेश ( श्लोक 73-76 ) में भी पंचस्कन्ध-पंचभूतों को पंचज्ञान-स्वभाव बताया गया है।

वज्रोष्णीष ( तन्त्र ) के प्रमाण पर यहाँ ( पृ० 151 ) कबन्ध नाम के मन्त्र का और आगे ( पृ० 153 ) निरन्त मन्त्र का लक्षण बताया गया है। चतुर्विध मन्त्रवाद और सप्तविध मन्त्रनय की भी यहाँ चर्चा है। मन्त्रसंज्ञा,[2] मन्त्रार्थ, मन्त्रविदर्भण और स्वरवर्जित वज्रवाक्—मन्त्रनय के ये चार भेद हैं। यहीं ( पृ० 90 ) सप्तविध मन्त्रनय को बताते हुए यह श्लोक पढ़ा गया है—

[3]मण्डलं गणकुण्डं च बलिर्मेलापकक्रमः।
तत्त्वं सप्तविधाख्यानं स मन्त्रनय उच्यते॥

1. देखिये—हेवज्रतन्त्र ( 1.8.6–8; 2.4, 46–47 )।
2. भोट अनुवाद में इन पदों का अर्थ इस प्रकार किया गया है—1. मन्त्रसंज्ञा—मन्त्र के नाम का निर्माण इत्यादि; 2. मन्त्रार्थ-स्तुति, आवाहन, चोदन; 3. मन्त्रविदर्भण ( मन्त्रवृद्धि )—शान्ति के मन्त्र में शान्ति कुरु स्वाहा, पुष्टि के मन्त्र में पुष्टि कुरु स्वाहा आदि का योजन; 4. स्वरवर्जित वज्रवाक्—वज्र शब्द का परित्याग कर उसका मन ही मन जाप करना। कश्मीरी विद्वान् क्षेमराज ने नेत्रतन्त्र की उद्योत टीका (18.10) में विदर्भण का अर्थ साध्य के नाम के बीच में एक बार मन्त्र का न्यास (नामान्तरं सकृन्मन्त्र इति विदर्भणम्) किया है।
3. भोट अनुवाद में इन पदों का अर्थ इस प्रकार दिया गया है— 1. मण्डल लिखकर अभिषेक प्राप्त करना; 2. अभिषेक के पहले या बाद में गणचक्र की पूजा करना, 3. अपने-अपने कुल की विधि के अनुसार कुण्ड बनाकर हवन करना, 4. समय-समय पर लोक और लोकोत्तर देवों को बलि अर्पित करना, 5. समयवान् योगी और योगिनियों को इकट्ठा करना, 6. क्रमद्वय की भावना करना और 7. सभी धर्मों के वास्तविक तत्त्व में स्थित होना।

भोट अनुवाद में मण्डल, गण, कुण्ड, बलि, मेलापक, क्रम और तत्त्व–मन्त्रनय के ये सात भेद गिनाये गये हैं। इन शब्दों की वहाँ व्याख्या नहीं मिलती।

इस तरह से हम देखते हैं कि चन्द्रकीर्ति ने अपनी व्याख्या में प्रसंगवश अनेक महत्त्वपूर्ण सूचनाएं दी हैं। अब हम इस निबन्ध के मूल विषय पर आना चाहते हैं।

सप्तविधालंकाराख्यायिका न्याय का सीधा-सादा अर्थ है सात प्रकार के अलंकारों का वर्णन करनेवाला न्याय। 1 पाँच प्रकार का उपोद्घात, 2. चार प्रकार का न्याय, 3. षट्कोटिक व्याख्यान, 4. चतुर्विध आख्यान, 5. द्विविध पंचम अलंकार, 6. पाँच भेदवाला छठा अलंकार, 7. दो प्रकार का सातवाँ अलंकार—ये हैं सात अलंकार। इन सात अलंकारों के आधार पर गुह्यसमाज के विविध अर्थों को स्पष्ट करने वाली पद्धति ही इस न्याय के नाम से यहाँ कही गयी है। चन्द्रकीर्ति ने किसी व्याख्यातन्त्र को उद्धृत कर इस प्रकरण को स्पष्ट किया है। इन वचनों को यहाँ अन्यत्र[1] दे दिया गया है। अतः उनको बिना उद्धृत किये यहाँ उनका सारांश प्रस्तुत किया जा रहा है।

### 1. पंचविध उपोद्घात

[2]इस तन्त्र की क्या संज्ञा है? किसके लिये इसकी रचना की गई है? इसका कौन कर्ता है? इसका प्रमाण क्या है? और इसका प्रयोजन क्या है? इन पाँच बातों की चर्चा उपोद्घात में की जाती है। तन्त्र का नाम ही संज्ञा है। रागी जनों के लिये यह लिखा गया है। वज्रसत्त्व इसके कर्ता हैं। [3]परिच्छेद, कल्प, खण्ड अथवा पटल के रूप में तन्त्रों का विभाग किया जाता

1. लुप्त बौद्ध-वचन संग्रह ( पृ० 60–64 ) पर मूल वचन देखिये।
2. दर्शन के ग्रन्थों के प्रारम्भ में अनुबन्ध-चतुष्टय के रूप में यह विषय वर्णित है। विषय, प्रयोजन, सम्बन्ध और अधिकारी—इन चार विषयों का प्रतिपादन प्रायः प्रत्येक ग्रन्थ में करना पड़ता है। प्रकारान्तर से पंचविध उपोद्घात में भी ये सब विषय आ जाते हैं। ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही इन विषयों पर विचार किया जाता है, अतः उपोद्घात नाम की सार्थकता भी है।
3. महाकाव्यों को जैसे सर्ग में बाँटा जाता है, उसी तरह तन्त्र ग्रन्थों को भी इन चार विभागों में से किसी एक या दो में विभक्त किया जाता है। ये सभी विभाग किसी एक ही तन्त्र में नहीं मिलते। गुह्यसिद्धि को परिच्छेदों में बाँटा गया है। हेवज्रतन्त्र को दो कल्पों में बाँट कर पुनः इनको पटलों में विभक्त किया गया है। तत्त्वसंग्रह के चार खण्डों को विविध कल्पों में बाँटा गया है। पांचरात्र आगम की सात्वतसंहिता में भी परिच्छेद विभाग मिलता है। शक्तिसंगमतन्त्र चार खण्डों एवं पटलों में विभक्त है। शैवागमों को चार पादों तथा पुनः पटलों में विभक्त किया गया है। तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में पटल विभाग ही सर्वाधिक प्रचलित है।

है और अनुष्टुप् छन्द के 32 अक्षरों के आधार पर ग्रन्थ का परिमाण, अर्थात् श्लोक संख्या बताई जाती है। निम्न तीन प्रयोजनों की सिद्धि के लिये तन्त्रों का उपदेश किया जाता है—1. शान्तिक, पौष्टिक आदि क्रियाएं, 2. आठ सिद्धियों की प्राप्ति और 3. बुद्धत्व की प्राप्ति। इन प्रयोजनों को हम कनिष्ठ, मध्यम और उत्तम सिद्धियों के रूप में देख सकते हैं।

## 2. चतुर्विध न्याय

चतुर्विध न्याय में यहाँ [1]सन्तान, निदान, निरुक्ति और हेतु का वर्णन किया गया है। भगवान् बुद्ध का मनुष्य योनि में जन्म लेना ही सन्तान है। अन्तःपुर से उनका निष्क्रमण निदान कहा जाता है। विनय ग्रन्थों में उपदिष्ट संवर निरुक्ति कहलाती है। उत्तम फल की इच्छा से धर्म का आचरण करना ही हेतु है। ये चार न्याय वैराग्य-प्रधान चर्या के हैं। राग-प्रधान चर्या में पाँच बुद्धकुलों में साधक की उत्पत्ति (दीक्षा द्वारा) ही सन्तान है। पांचों कुलों में एकता की भावना निदान है। वज्र आदि का ग्रहण निरुक्ति और शृंगार आदि रसों की चर्या हेतु कहलाती है।

## 3. षट्कोटिक व्याख्यान

यह तीसरा अलंकार है। योगतन्त्रों में उपदिष्ट छिपे हुए रहस्यात्मक अर्थों को स्फुट करने के लिये इसका उपयोग किया जाता है। इसको सन्ध्याभाषा, नोसन्ध्या, नेय, नीत, यथारुत और नरुत नामक छः कोटियों (अर्थों) के सहारे समझा जाता है। इन षट्कोटिक अर्थों की चर्चा यहाँ व्याख्यातन्त्र के वचन को उद्धृत करते हुए अन्यत्र (पृ० 10) भी की गई है। मलिनचित्त प्राणियों के लिये भगवान् नेयार्थ द्वारा धर्म का उपदेश करते हैं और शुद्धचित्त सत्त्वों के लिये नीतार्थ द्वारा। विशिष्ट रुचि वाले प्राणियों को जब शास्ता धर्म का उपदेश करते हैं, तो वे विरुद्धालाप वाली [2]सन्ध्याभाषा का प्रयोग करते हैं। इसके लिये आजकल हिन्दी में उलटबाँसी शब्द चल पड़ा है। इस भाषा को सुनने से जिस अर्थ की प्रतीति होती है, वास्तविक अभिप्राय उससे भिन्न ही होता है। मण्डल आदि की रचना किस प्रकार की जाय, साधक की सामान्य चर्या कैसी रहे, इसके लिये उत्तान (स्पष्ट) रूप से जो कहा जाता है, उसे यथारुत कहते हैं। कोट आदि शब्दों का

---

1. षट्कोटिन्याय और चतुर्विधन्याय द्वारा प्रतिपादनीय तन्त्र अथवा प्रज्ञोपायतत्त्व सन्तान कहलाता है। इसकी सहायता से एक ही जन्म में सम्यक् सम्बोधि की प्राप्ति होती है। सन्तान आदि चारों को रागरहित और रागयुक्त विधि से देखा जाता है। यहाँ रागरहित प्रथम विधि का वर्णन किया गया है। द्वितीय ( रागयुक्त ) विधि को संवरोदय, सर्वगुह्य आदि तन्त्रों में देखा जा सकता है।
2. गुह्यादि० उपोद्घात ( पृ० 36, टि० 1 ) देखिये।

प्रयोग लोक और शास्त्र में भी निषिद्ध है। तथागत इन संकेतों के माध्यम से किसी विशेष अर्थ को कहना चाहते हैं। इनको नरुत कहा जाता है। मृदु ( सरल ) स्वभाव के सत्त्वों के लिये शास्त्रीय अर्थ की स्पष्ट प्रतीति हो, एतदर्थ तत्त्व की सरल भाषा में व्याख्या नोसन्ध्या कहलाती है।

### 4. चतुर्विध आख्यान (व्याख्याभेद)

[1]अक्षरार्थ, समस्तांग, गर्भी और कोलिक नाम की चार प्रकार की व्याख्यान पद्धति यहाँ वर्णित है। प्रथम अक्षरार्थ व्याख्या का कोई भेद नहीं है। समस्तांग दो प्रकार का, गर्भी तीन प्रकार का और कोलिक दो प्रकार का है। अनेक व्यक्ति बाह्य शास्त्रों के अध्ययन में लगे रहते हैं। मात्र शब्दों से खिलवाड़ करने वाले ऐसे व्यक्तियों के लिये अक्षरार्थ का उपदेश किया जाता है। सूत्रान्त आदि की शरण में आये व्यक्तियों के दुष्कर्मों के क्षय के लिये और उत्पत्तिक्रम को समझने के लिये द्विविध समस्तांग प्रकाशित किया जाता है। रागधर्म का प्रकाशन, संवृति से सत्य का दर्शन और [2]ज्ञानत्रय का विवेचन—इस प्रकार गर्भी के तीन भेद हैं। द्विविध कोलिक अर्थ में प्रभास्वर पद का प्रकाशन और युगनद्ध का ज्ञान कराया जाता है। कोल शब्द पर्यन्त का वाचक है। इस कोलिक अर्थ से व्यक्ति को युगनद्ध नाम की अन्तिम स्थिति का बोध कराया जाता है।

### 5. द्विविध व्याख्यान

वक्ता दो प्रकार से शास्त्र का व्याख्यान करना चाहता है—सत्रव्याख्यान पद्धति से और शिष्यव्याख्यान पद्धति से। ऊपर वर्णित षट्कोटिक व्याख्यान और चतुर्विध आख्यान में मिलकर अर्थ दस प्रकार के होते हैं। इनमें से यथारुत, नोसन्ध्या, नेयार्थ, अक्षरार्थ एवं समस्तांग नामक पांच अर्थों का उपयोग सत्रव्याख्यान के लिए और नरुत, नीतार्थ, सन्ध्याभाषा, गर्भी एवं कोलिक अर्थ का शिष्यव्याख्यान के लिए उपयोग किया जाता है। उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम के आधार पर ये भेद किये जाते हैं। अर्थात् सत्रव्याख्यान नामक सामूहिक उपदेश उत्पत्तिक्रम की पद्धति से और

---

1. योगिनीहृदय नामक शाक्त तन्त्र में ( २.15-16 ) भावार्थ, सम्प्रदायार्थ, निगर्भार्थ, कौलिकार्थ, सर्वरहस्यार्थ और महातत्त्वार्थ नामक छः प्रकार के मन्त्रार्थों का निरूपण किया गया है। वहाँ बताया गया है कि इन अर्थों का निरूपण महाज्ञानार्णव नामक तन्त्र तथा विद्यापीठ सम्बन्धी निबन्धों में किया गया है। भावार्थ को यहाँ अक्षरार्थ बताया गया है। इसी तरह से गर्भी और कोलिक नाम की तुलना निगर्भार्थ और कौलिकार्थ से की जा सकती है।

2. आलोक, आलोकाभास और आलोकलब्ध नामक तीन ज्ञानों का निरूपण अनुत्तरसन्धि आदि ग्रन्थों में भी मिलता है।

परीक्षित शिष्य के लिए निष्पन्न क्रम की पद्धति से शास्त्र की व्याख्या की जाती है, शास्त्र का अर्थ और अभिप्राय समझाया जाता है।

### 6. पंचभेद षष्ठालंकार

शास्त्रों में पाँच प्रकार के ऐसे पुद्गल ( जीव ) वर्णित हैं, जिनका मन शास्त्रों के श्रवण में लगता है। स्वभावत: ये सब भिन्न-भिन्न प्रकृति के होते हैं। इनके नाम हैं—रत्न, चन्दन, पद्म, पुण्डरीक और उत्पल। प्रकृति ( स्वभाव ) के भेद के अनुसार सर्वज्ञ जिन ने ये भिन्न-भिन्न नाम दिये हैं। इनमें से जो जीव गुरुमुख से बिना सुने पुस्तकों को पढ़कर शास्त्रों का अभ्यास करता है, किन्तु साथ ही सब कुछ भूल भी जाता है, उसे उत्पल पुद्गल कहते हैं। गुरुमुख से शास्त्रों का श्रवण तो खूब करता है, किन्तु अपने अर्जित ज्ञान को जो दूसरों के सामने प्रकाशित नहीं कर पाता, उसे [1]पुण्डरीक पुद्गल कहते हैं। जो श्रद्धालु है, जिसका मन करुणा से भरा है, शास्त्र के श्रवण से जिसका हृदय विशाल हो गया है, उसे [2]पद्म पुद्गल कहते हैं। जिसने सुना तो कम है, किन्तु अहंकार से भरा हुआ है और निराधार बकवास ज्यादा करता है, उसे चन्दन पुद्गल कहा जाता है। गुरु को ऐसे शिष्यों पर कभी अनुग्रह नहीं करना चाहिये। जो सुशील है, निर्मल बुद्धि, चतुर, बुद्धिमान् और एक निश्चय वाला है तथा जो गुरु से प्राप्त ज्ञान को भलीभांति प्रकाशित कर सकता है, उसे रत्न पुद्गल कहते हैं। पुण्डरीक, उत्पल, पद्म और चन्दन नाम के पुद्गल सत्र-व्याख्यान पद्धति के अधिकारी हैं। सदाचारी और निष्पन्नक्रम की साधना में समर्थ रत्न पुद्गल ही शिष्यव्याख्यान पद्धति का अधिकारी माना गया है। पुद्गल के स्वरूप को ठाक से समझ कर, शिष्य की पात्रता एवं अपात्रता की पूरी तरह से परीक्षा करने के उपरान्त ही बुद्धिमान् वज्राचार्य को यथायोग्य सत्रव्याख्यान पद्धति अथवा शिष्यव्याख्यान पद्धति से शास्त्रों का उपदेश करना चाहिये।

---

1. बहुश्रुत होने पर भी बहुत से साधक विद्वान् अपने अभिप्राय को व्यक्त करने में असफल रहते हैं। जैसे कलश में कपास का बीज भर देने पर वह बाहर नहीं निकल सकता, उसी प्रकार पुण्डरीक पुद्गल भी अपनी ज्ञानरूप गन्ध को पराग में बन्द कर रखता है, बाहर नहीं छोड़ पाता।
2. श्रद्धावान् बहुश्रुत होने पर भी पद्म पुद्गल अपने भीतर गुरुप्रदत्त ज्ञान को संचित नहीं रख पाता। बिना गांठ वाले बांस से जैसे पानी बाहर निकल जाता है, सूर्य के उदय के साथ फूलों पर पड़ी ओस जैसे आँखों से ओझल हो जाती है, उसी तरह से पद्म पुद्गल का ज्ञान भी समय पाकर लुप्त हो जाता है।

*यहाँ कुछ टिप्पणियों में प्रदीपोद्योतन के भोट अनुवाद से सहायता ली गई है। इसके लिये हम इस योजना के विद्वान् सदस्य श्री वङ्छुग् दोर्जे के आभारी हैं।*

**सप्तम अलंकार**

ऊपर बताये छः अलंकारों के आधार पर संवृति सत्य और परमार्थ सत्य के स्वरूप को समझ कर सातवें अलंकार की सहायता से निष्पन्नक्रम की साधनाविधि को अंगीकार करना चाहिये। इसका अभिप्राय यह है कि सत्यद्वय का साक्षात्कार करने के बाद साधक जो युगनद्ध क्रम में प्रवेश करता है, निष्पन्नक्रम की साधना द्वारा अद्वय स्थिति में पहुँचता है, यही सप्तम अलंकार की विधेयता है।

सात अलंकारों का इस प्रकार वर्णन कर यहाँ बताया गया है कि सभी योगतन्त्रों का तात्पर्य व्याख्यातन्त्रों में बताये गये सप्तविधालंकाराख्यायिका न्याय से समझना चाहिये। चन्द्रकीर्ति ने अपनी पूरी व्याख्या में इसी पद्धति का अनुसरण किया है। ऊपर प्रदर्शित सभी पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग व्याख्याकार ने प्रसंग के अनुसार पद-पद पर किया है। शब्दसूची की सहायता से इनमें से कुछ स्थलों को देखा जा सकता है, किन्तु इस सूची में अनेक महत्त्वपूर्ण शब्दों का पृष्ठांकन छूट गया है। इन शब्दों का जहाँ प्रयोग हुआ है, उन प्रसंगों का सही अभिप्राय समझने के लिए कुछ चुने हुए शब्दों के ऊपर वर्णित अर्थों को हृदयंगम कर लेना आवश्यक है।

ऊपर षट्कोटि व्याख्यान, चतुर्विधाख्यान और द्विविध व्याख्यान शीर्षक के अन्तर्गत दस प्रकार के अर्थों का निरूपण किया गया है। इनमें से सन्ध्याभाषा का अपना महत्त्व है। बौद्ध तन्त्रों और अपभ्रंश साहित्य के अध्ययन के प्रसंग में सन्ध्या अथवा सन्धा भाषा के विषय में पर्याप्त विचार हो चुका है। शास्त्रों में इसका प्रयोग क्यों किया जाता है? इस विषय को भी चन्द्रकीर्ति ने सन्ध्याव्याकरण व्याख्यातन्त्र के लम्बे उद्धरण द्वारा समझाया है। इस उद्धरण को यहाँ [1]अन्यत्र संगृहीत कर दिया गया है। द्विरुक्ति से बचने के लिए हम यहाँ उसे पुनः नही दे रहे हैं। जिज्ञासुओं को उसे वहीं देख लेना चाहिये।

---

1. लुप्त बौद्ध-वचन संग्रह ( पृ० 46 ) देखिये।

# ग्रन्थपञ्चक परिशिष्ट

—व्रजवल्लभ द्विवेदी, ठिनलेराम शाशनी—

[यहाँ अनुत्तरसन्धि, आलोकमाला, चतुःशतक, चित्तविशुद्धिप्रकरण और पंचक्रम नामक पाँच ग्रन्थों में उद्धृत ग्रन्थग्रन्थकार-मतमतान्तरानुक्रमणी के साथ इनकी श्लोकार्धानुक्रमणी दी जा रही है। साथ ही प्रारंभ में इन पाँच ग्रन्थों और इनके रचयिताओं का संक्षिप्त परिचय भी दिया जा रहा है।]

'धीः' के पिछले अंकों में हम सेकोद्देशटीका के चार परिशिष्ट, अद्वयवज्रसंग्रह के पाँच परिशिष्ट तथा साधनमाला के चार परिशिष्ट दे चुके हैं। प्रस्तुत अंक में हम अनुत्तरसन्धि, [1]आलोकमाला, चतुःस्तव, चित्तविशुद्धिप्रकरण और पंचक्रम नामक पाँच ग्रन्थों में उद्धृत ग्रन्थ-ग्रन्थकार-मतमतान्तरानुक्रमणी के साथ इनकी श्लोकार्धानुक्रमणी दे रहे हैं।

मन्त्रयान, विशेषकर वज्रयान के साहित्य में इन ग्रन्थों का अपना महत्त्व है। वज्रयान साहित्य में ही नहीं, शैव तथा शाक्त तन्त्रों में भी इनके वचन उद्धृत मिलते हैं। ये सभी ग्रन्थ विभिन्न स्थानों से प्रकाशित हो चुके हैं।

## ग्रन्थ परिचय

अनुत्तरसन्धि शाक्यमित्र की रचना है। इसका संक्षिप्त परिचय गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह के उपोद्घात के पृ० 29 की तीसरी टिप्पणी में दिया जा चुका है। सुभाषितसंग्रह पृ० 12–14 पर यहाँ के 87–93 श्लोक तथा पृ० 91 पर 86 वाँ श्लोक शाक्यमित्रपाद के नाम से संगृहीत हैं। पंचक्रम के तृतीय क्रम के अन्त में दिये गये पुष्पिका-वाक्य से भी इस बात की पुष्टि होती है—"अनुत्तरसन्धिरित्यपरनामसर्वशुद्धिविशुद्धिक्रमः। कृतिरियं शाक्यमित्रपादानाम्। [2]ग्रन्थप्रमाणमस्य शतमेकम्" ( पृ० 32 )। पंचक्रम के टिप्पणीकार पण्डित परहितरक्षित के इस वाक्य से भी इसकी पुष्टि होती है—"आचार्यशाक्यमित्रविरचितमिह चित्तविवेकक्रममाह" ( पृ० 33, प. 1 )। नागा-

---

1. लुप्तागमसंग्रह, द्वितीय भाग, उपोद्घात ( पृ० 21 ) में हमने सुझाव दिया था कि आलोकमाला वैष्णव सम्प्रदाय का ग्रन्थ हो सकता है। अब यह ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका है। स्पष्ट है कि बौद्ध आचार्य कम्बलपाद की यह कृति है।

2. अनुष्टुप् छन्द के 32 अक्षरों के आधार पर ग्रन्थ का परिमाण, अर्थात् श्लोकसंख्या बताई जाती है। अनुत्तरसन्धि में पद्यसंख्या यद्यपि 95 ही है, किन्तु इसके कुछ छन्दों की अक्षर संख्या अनुष्टुप् छन्द की अपेक्षा अधिक है। तदनुसार गिनती कर यहाँ उक्त ग्रन्थ प्रमाण दिया गया है।

र्जुन[1] के पंचक्रम में शाक्यमित्र की रचना अनुत्तरसन्धि का समावेश किस प्रकार हो गया, इस विषय में टिप्पणीकार की यह उक्ति दर्शनीय है—

"आचार्यशाक्यमित्रस्त्वात्मनो बाहुश्रुत्यं प्रकटयन् प्रकृतिप्रभेदप्रकाशकमनुत्तरसन्धिनामकं ग्रन्थं कृत्वा आर्ये पञ्चक्रमे प्रक्षिप्तवानिति लक्ष्यते। अत्रावश्यं विस्तरेण प्रकृतिप्रभेद-परिज्ञानं कर्तव्यम्। तदार्यदेवपादैः [2]सूतक उपदर्शितमिति तत्रैव तदवधार्यताम्, शतकुलभेदावगमादिना कायवाक्चित्तविवेकावधारणवत्, अन्यत्र चतुर्विधतन्त्रप्रभेदा-वधारणवच्च। अत एवैतदुक्तमत्रैवार्यपादैः—चतुर्विधतन्त्राभिज्ञः प्राप्तकायवाक्चित्तविवेक इति। तस्मादात्मनो बाहुश्रुत्यं प्रकटयता शाक्यमित्रेण तदिह प्रक्षिप्तमिति निश्चित-मेतदित्यलमिह निर्बन्धेन" (पृ० 44)।

स्पष्ट है कि अनुत्तरसन्धि शाक्यमित्र की रचना है और बाद में इसका समावेश नागार्जुन के पञ्चक्रम में वज्रजाप क्रम के बाद कर लिया गया है।

कम्बलपाद विरचित आलोकमाला का प्रकाशन सन् 1985 में कोपेनहेगेन से हुआ है। डॉ० सी० लिंडनर ने तिब्बती अनुवाद के साथ सम्पादित कर इस ग्रन्थ को इंडिके स्टडीअर, भाग–5, मिसलीनिया बुद्धिका में छपवाया है। इसमें कुल 282 श्लोक हैं। कुछ श्लोकों का मूल संस्कृत रूप उपलब्ध नहीं हुआ, किन्तु सौभाग्य से भोट अनुवाद पूरा उपलब्ध है। इसके चौथे श्लोक को योगाचार मत के प्रसंग में जयरथ ने तन्त्रालोकविवेक (1.33) में उद्धृत किया है। यहाँ 'मलिनम्' के स्थान पर 'कलुषम्' पाठ है। जयरथ ने दो स्थलों पर (1.24, 4.6) इसके छठे श्लोक को स्मरण किया है। 110 वें श्लोक में वाक्यपदीय के "ऋषीणामपि यज्ज्ञानं तदप्यागमपूर्वकम्" (1.30) इस श्लोक की समालोचना है। 141–42 श्लोकों की तीन पंक्तियाँ उत्पल वैष्णव, क्षेमराज तथा शिवोपाध्याय जैसे कश्मीरी शैव [3]विद्वानों द्वारा उद्धृत हैं। 176,

1. सुभाषित संग्रह (पृ० 71) में घण्टापादीय पंचक्रम अथवा पंचक्रमोपदेश का भी उल्लेख मिलता है।
2. सेकोद्देशटीकाकार ने भी सूतक को आर्यदेव की रचना माना है (पृ० 71)। वहाँ और चर्यागीति-कोशव्याख्या में इसके अनेक वचन संगृहीत हैं।
3. 'धीः' का प्रथम अंक (पृ० 102) देखिये। दोहाकोश की व्याख्या (पृ० 100) में भी "तथा चोक्तम्" कहकर यह वचन उद्धृत किया गया है। इसके बाद वहाँ दो श्लोक और उद्धृत हैं। ये दोनों श्लोक और दोहाकोशव्याख्या (पृ० 126) में ही कम्बलाचार्य के नाम से संगृहीत पाँच श्लोक भी आलोकमाला (श्लो० 143-144, 151-155) के ही हैं। सेकोद्देशटीका (पृ०48) में दो और सुभाषित संग्रह (पृ० 17, 40-41) में कम्बलाम्बरपाद के नाम से संगृहीत पाँच श्लोक भी क्रमशः यहाँ (श्लोक 235, 252, 6-7, 206, 117-118) मिल जाते हैं। यहाँ दी गई श्लोकार्धानुक्रमणी की सहायता से अन्य वचनों को भी खोजा जा सकता है।

206, 235, 252, 280 संख्या के श्लोक दोहाकोश आदि की टीकाओं तथा अन्यत्र भी उद्धृत हैं। वसन्ततिलक की टीका में यहाँ के 118 वें श्लोक के "मण्डूकोऽपि" के स्थान पर "मञ्जुकोऽपि" पाठ है। किन्तु भोट अनुवाद में मण्डूक को ही समर्थन मिलता है।

नागार्जुन का चतुःस्तव अभी हाल में काठमाण्डू, नेपाल से नेपाली भाषानुवाद के साथ प्रकाशित हुआ है। नागार्जुन के नाम से यहाँ के अनेक वचन उक्त टीकाग्रन्थों तथा अद्वयवज्रसंग्रह आदि में भी उद्धृत हैं।

आर्यदेव का चित्तविशुद्धिप्रकरण विश्वभारती, शान्तिनिकेतन से प्रकाशित हुआ था। इसके भी अनेक वचन यत्र-तत्र उद्धृत मिलते हैं। आर्यदेवपाद के सूतक नामक ग्रन्थ की चर्चा शाक्यमित्र के प्रसंग में हो चुकी है। यह ग्रन्थ भी उक्त टीका ग्रन्थों में उद्धृत है। जैसा कि नाम से ही सूचित होता है, यह चित्तविशुद्धि का प्रतिपादक एक महनीय ग्रन्थ है। "सर्ववादं परित्यज्य मन्त्रवादं समाचरेत्" (श्लो० 122) कहकर आर्यदेव मन्त्रवाद के महत्त्व को दिखाते हैं, कश्मीरी शैवतन्त्र मृत्युञ्जयभट्टारक (नेत्रतन्त्र) का कहना है—"मन्त्रवादो हि सर्वत्र न कार्यः" (20-57), "मन्त्रवादो न कर्तव्यः" (20.64)। दोनों वचन परस्पर विरोधी से लगते हैं, किन्तु आर्यदेव ने मन्त्रवाद शब्द का प्रयोग मन्त्रयान के लिये किया है और नेत्रतन्त्र में दूसरे के अहित के लिये किये जाने वाले मन्त्रवाद का निषेध किया गया है।

सन् 1896 में फ्रेंच विद्वान् डॉ० पूसें द्वारा प्रकाशित नागार्जुन का पंचक्रम वज्रयान का अति महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसके भी अनेक वचन उक्त टीका ग्रन्थों तथा अन्यत्र भी उद्धृत हैं। अनुत्तरसन्धि के प्रसंग में इसके विषय में कुछ लिखा जा चुका है। यहाँ पहले पिण्डीक्रम का प्रतिपादन हुआ है, किन्तु मूलग्रन्थ की पुष्पिका—"पिण्डीक्रमसाधनं समाप्तम्। कृतिराचार्यनागार्जुनपादानाम्" (पृ० 4) अथवा टिप्पणीकार के इस वचन में—"आर्यनागार्जुनपादकृतपिण्डीक्रमस्य यथा भावनाक्रमस्तथेह सूच्यते" (पृ० 15) इसकी कोई संख्या नहीं दी गई है। इसके स्थान पर वज्रजापक्रम की समाप्ति पर "प्रथमः क्रमः" (पृ० 22) दिया गया है। इसके विपरीत टिप्पणीकार की "कायविवेकार्थं पिण्डीक्रममुपदर्श्य वाग्विवेकार्थं वज्रजापक्रममुपदर्शयन्" (पृ० 22) इस उक्ति से स्पष्ट होता है कि यह दूसरा क्रम है। मूल ग्रन्थ में भी चौथे स्वाधिष्ठान क्रम की पुष्पिका में—"स्वाधिष्ठानक्रमस्तृतीयः समाप्तः" (पृ० 39) तथा पाँचवें अभिसंबोधिक्रम के प्रारम्भ में—"चतुर्थोऽभिसंबोधिक्रमोऽयं वक्ष्यते मया" (पृ० 44) लिखा गया है। यहाँ के पुष्पिका वाक्य में भी—"परमरहस्यसुखाभिसंबोधिक्रमश्चतुर्थः" (पृ० 44) इसको चतुर्थ क्रम ही माना गया है। अन्तिम युगनद्ध क्रम पाँचवाँ है। "प्रकाश्य पुण्यं यत्प्राप्तं पञ्चक्रममनुत्तरम्" (पृ० 6.36) यहाँ क्रमों की संख्या पाँच ही बताई गई है। अतः वज्रजाप क्रम के अन्त में जो "प्रथम : क्रमः" (पृ० 22) दिया गया है, उसका

12

अभिप्राय निष्पन्नक्रम प्रक्रिया का पहला क्रम लगाना चाहिये। प्रथम पिण्डीक्रम में उत्पत्तिक्रम की प्रक्रिया को बताया गया है। वज्रजाप क्रम के प्रारम्भ में यह वाक्य है–

वज्रजापक्रमं वक्ष्ये योगतन्त्रानुसारतः ॥
[1]उत्पत्तिक्रमसंस्थानां निष्पन्नक्रमकाङ्क्षिणाम् ।
उपायश्चैष संबुद्धैः सोपानमिव निर्मितः ॥ (2.1–2)

निष्पन्नक्रम की प्रक्रिया को भी वहाँ इस तरह से स्पष्ट किया गया है—

वज्रजापस्थितो मन्त्री [2]चित्तनिध्यप्तिमाप्नुयात् ।
मायोपमसमाधिस्थो भूतकोट्यां समाविशेत् ॥
भूतकोटेः समुत्तिष्ठन्नद्वयज्ञानमाप्नुयात् ।
युगनद्धसमाधिस्थो न किञ्चिच्छिक्षते पुनः ॥
(2. 5–6)

स्पष्ट है कि निष्पन्नक्रम की प्रक्रिया में पहला स्थान वज्रजाप का है। इसी बात को स्पष्ट करने के लिये वहाँ "प्रथमः क्रमः" लिख दिया गया है। वस्तुतः यह दूसरा क्रम है। टिप्पणीकार के निम्न वचन से भी इसकी पुष्टि होती है—

"तदत्र प्रथमं कायविवेकमादर्शयितुं पिण्डीक्रमः। वाग्विवेकार्थं वज्रजापक्रमः। चित्तविवेकार्थं स्वाधिष्ठानक्रमः। ततः क्रमात् प्रभास्वरता। मायोपमलक्षणस्वाधिष्ठानस्य प्रभास्वरत्वेन सहैकतेति युगनद्धक्रम इति व्यवस्था" (पृ० 49)।

स्पष्ट है कि उत्पत्तिक्रम के पिण्डीक्रम को तथा निष्पन्नक्रम के इन चार क्रमों को मिला कर नागार्जुन का पंचक्रम बनता है। तृतीय अनुत्तरसन्धि में भी स्वाधिष्ठान क्रम ही वर्णित है, किन्तु यह नागार्जुन की रचना न होकर शाक्यमित्र की कृति है।

---

1. आलोकमाला के इस श्लोक से तुलना कीजिये—

आदिकर्मिकलोकस्य परमार्थावतारणे ।
उपायस्त्वेष संबुद्धैः सोपानमिव निर्मितः ॥ (श्लो० 176)

2. "चित्तनिध्यप्तिमात्रं तु द्वितीयक्रम उच्यते" (गु० प्र०, पृ० 1) यहाँ चन्द्रकीर्ति ने भी चित्तनिध्यप्ति शब्द का ही प्रयोग किया है।

### उद्धृत ग्रन्थकार आदि

अनुत्तरसन्धि में सूत्र और तन्त्र के अतिरिक्त महायानसूत्रान्तर्गत ललितविस्तर का, श्रीसमाज ( गुह्यसमाजतन्त्र ) और सर्वबुद्धसमायोगतन्त्र का उल्लेख है। "अभावेत्यादिगाथाभिः" ( श्लो० 73 ) इस श्लोक में गुह्यसमाज के द्वितीय बोधिचित्तपटल के तीसरे श्लोक को याद किया गया है। आलोकमाला में आगम, आप्तागम, आप्तोक्ति, महायान, शास्त्रागम जैसे सामान्य शब्द ही प्रयुक्त हैं. किसी विशेष ग्रन्थ या ग्रन्थकार का नाम यहाँ नहीं मिलता। 110 वें श्लोक में वाक्यपदीय की ओर इंगित मिलता है। चतुःस्तव में भी तार्किक, महायान, यानत्रितय जैसे सामान्य शब्द ही मिलते हैं। चित्तविशुद्धि प्रकरण में महायान के साथ हीनयान शब्द भी प्रयुक्त है। इनके अतिरिक्त आगम, मन्त्रवाद, यानभेद, योगाचार, वज्रज्ञान, विनय जैसे शब्द यहाँ मिलते हैं। श्रुति शब्द वेद के अर्थ में न होकर कर्णश्रुतिपरम्परा से प्राप्त आख्यान आदि के लिए प्रयुक्त है। पंचक्रम के अन्तर्गत पिण्डीक्रम का निरूपण यहां गुह्यसमाज के [1]षट्कोटि अर्थ के आधार पर किया गया है। चन्द्रकीर्ति ने इन अर्थों का विस्तृत निरूपण किया है। इनका विवरण यहीं [2]अन्यत्र दिया जा चुका है। इसीलिये उसकी टीका का नाम षट्कोटिपदव्याख्या-प्रदीपोद्योतन है। ( गुह्य )-समाजतन्त्र को यहाँ योगतन्त्र माना गया है। वज्रमाला नामक व्याख्यातन्त्र भी यहाँ उल्लिखित है। मूल समाजतन्त्र में वर्णित विषयों की यह व्याख्या करता है, अतः इसे व्याख्यातन्त्र कहते हैं। वज्रजापक्रम में व्याख्यातन्त्र, चतुर्देवी( परि )पृच्छा-व्याख्यातन्त्र, समाजोत्तर, मूलसूत्र, सन्ध्या-व्याकरण-व्याख्यातन्त्र तथा अद्वयसमतामहायोगतन्त्र उद्धृत हैं। स्पष्ट है कि पंचक्रमकार नागार्जुन से पहले इन सब तन्त्रों का आविर्भाव हो चुका था।

### कम्बलपाद आदि का समय

लंकावतार सूत्र में चर्चित नागार्जुन की चर्चा यहाँ [3]अन्यत्र की जा चुकी है। शून्यवाद के ये महान् आचार्य माने जाते हैं। आलोकमालाकार कम्बलपाद शून्य की परिभाषा इस प्रकार देते हैं—

अस्तमेत्यनुयात्येव द्वयमद्वयतापदम्।
पुनस्तावन्न सा यावत् तन्मध्ये निश्चलीकृता ॥

1. श्रीमत्समाजतन्त्रस्य षट्कोट्यर्थावबोधतः।
   पिण्डीक्रममहं वक्ष्ये सर्वसत्त्वहितोदयम् ॥ ( प० क्र० 1–2 )
2. बौद्ध पारिभाषिक शब्दों का अभिप्राय ( पृ० 61–62 ) तथा सप्तविधालंकाराख्यायिका न्याय ( पृ० 83–85 ) देखिये।
3. सप्तविधा० ( पृ० 73–74 ) देखिये।

निश्चलीभूता सा भूयः सहस्रांशोरिवोद्गतिः ।
विरुद्धत्वात् तमोवृत्तेर्नावकाशं प्रयच्छति ॥
सावस्था काऽप्यविज्ञेया मादृशैः शून्यतोच्यते ।
न पुनर्लोकरूढ्यैव नास्तिक्यार्थानुपातिनी ॥ ( श्लो०140–142 )

आलोकमाला की इस परिभाषा को कश्मीरी शैव आचार्य[1] आदर के साथ उद्धृत करते हैं। स्पष्ट है कि यहाँ शून्यता की परिभाषा को परिष्कृत किया गया है। इसी के साथ--"सर्वालम्बन-धर्मैश्च सर्वसत्त्वैरशेषतः । सर्वक्लेशाशयैः शून्यं न शून्यं परमार्थतः ॥" नागार्जुन का यह श्लोक भी उक्त स्थलों पर उद्धृत है। इस श्लोक की हमें नागार्जुन के ग्रन्थों में खोज करनी होगी और यह परीक्षा करनी होगी कि शून्यता की यह परिभाषा शैवाचार्यों को भी क्यों मान्य है ?

वज्रजाप क्रम के दूसरे श्लोक तथा आलोकमाला के 176 वें श्लोक में बहुत कुछ समानता है। एक ने दूसरे से अथवा दोनों ने किसी तीसरी जगह से इसको लिया लगता है। इनमें से कम्बलपाद का समय आलोकमाला के सम्पादक ने 450-525 ई० माना है। शून्य तत्त्व की उक्त व्याख्या के आधार पर हम नागार्जुन की एकता अथवा अनेकता के विषय में कुछ निर्णय कर सकते हैं। आर्यदेव और चन्द्रकीर्ति के विषय में भी हमें इसी पद्धति का सहारा लेना पड़ेगा। संभव है कम्बलपाद के[2] समय के बावत भी हमें अभी पुनर्विचार करना पड़े।

---

1. 'धीः' प्रथम अंक पृ० 102 देखिये।

2. हमने यहाँ दी गई पृ० 88की 3री टिप्पणी में देखा है कि कम्बलाचार्य अथवा कम्बलाम्बरपाद के नाम से उद्धृत सभी वचन कम्बल की आलोकमाला में मिल जाते हैं। प्रो० जी० टुच्ची ने "माइनर बुद्धिस्ट टेक्स्ट" ( पृ० 216-217 ) में कम्बलपाद की नवश्लोकी प्रकाशित की है। वहाँ के नवें श्लोक का पहला पाद ही आलोकमाला के 110 वें श्लोक के पहले पाद से मिलता है। अन्य कोई श्लोक यद्यपि वहाँ उपलब्ध नहीं होता, किन्तु श्लोकों की शय्या आलोकमाला से मिलती-जुलती है। अतः नवश्लोकी कम्बलपाद की स्वतन्त्र रचना होनी चाहिये। यहाँ नवश्लोकी में 14 श्लोक हैं। प्रो० टुच्ची ने बताया है कि प्रथम चार और अन्तिम श्लोक को निकाल देने पर कम्बल की नवश्लोकी बनती है। नवश्लोकी से ऊपर के दूसरे और तीसरे श्लोक की तीन पंक्तियाँ आनुपूर्वी से विज्ञानभैरव ( श्लो० 156 ) की शिवोपाध्याय कृत टीका में पाठभेद के साथ मिलती हैं। हम जानते हैं कि शिवोपाध्याय की इस रचना का आधार क्षेमराज की टीका है। यहाँ परा देवी को ही भगवती प्रज्ञापारमिता बताया गया है। प्रो० टुच्ची लामा तारानाथ के प्रमाण से कम्बल को राजा गोपीचन्द्र का समसामयिक मानते हैं ( पृ० 215 )। लामा तारानाथ ने कम्बल को हेवज्रतन्त्र का प्रकाशक माना है। आलोकमाला के सम्पादक द्वारा दी गई कम्बल की तिथि से इसका तालमेल कैसे बैठेगा, यह अभी विचारणीय विषय है।

## (क) ग्रन्थग्रन्थकारमतमतान्तरानुक्रमणी

## (ख) श्लोकार्धानुक्रमणी

### १. अनुरत्तसन्धेः



Courtesy: Shri Tarun Dwivedi, Surviving Son of Late Vraj Vallabh Dwivediji (15 Jul 1926 - 17 Feb 2012)

●

## 2. आलोकमाला

## 3. चतुःस्तवस्य

## 4. चित्तविशुद्धिप्रकरणस्य

## 5. पञ्चक्रमस्य

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

डॉ० ठाकुरसेन नेगी

[ 'धीः' के पूर्व पाँच अंकों में इस शीर्षक से अब तक लगभग 127 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों की आधार सामग्री की सूचना दी जा चुकी है। प्रस्तुत अंक में 35 अन्य महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की आधार सामग्री की सूचना दी जा रही है। 'धीः' के तृतीय अंक से जिन हस्तलेखों का कोष्ठक के अन्दर अंग्रेजी में विशेष विवरण दिया जा रहा है, उसका आधार 'इन्स्टीट्यूट फॉर एडवांस स्टडीज़ ऑव वर्ल्ड रिलिजन' अमेरिका द्वारा संगृहीत प्रत्येक बुद्धिस्ट संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट के माइक्रोफिश में उल्लिखित विवरण है। यहाँ हम उन्हीं के द्वारा प्रयुक्त भाषा को कोष्ठक के अन्दर शब्दशः दे रहे हैं। ]

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अपराजिता कल्प<br>Aprājitā Kalpa<br>[Some practices against anti Buddhist activities] | | IASWR | MBB-II-11 |
| | | RAK | 4/1061 |
| | | ,, | 4/1031 |
| | | ,, | 2/239 |
| | | ,, | 3/782 |
| | | ,, | 3/782 |
| इन्द्रजाल तन्त्रराज<br>Indrajāla tantrarāja | | BLJ | A.99 |
| चक्रसंवर पूजाविधि<br>Cakarasaṁvarapujāvidhi | | RAK | 5/271 |
| | | ,, | Reel No, I.7/10 |
| | | , | ,, E.10/8 |
| | | ,, | ,, E. 380/29 |
| | | ,, | .. H.129/15 |
| चक्रसंवरपूजा समाधिराज<br>Cakrasaṁvarapūjā Samādhi-rāja. | | ,, | ,, E. 518/21 |
| चक्रसंवरमण्डलविधि<br>Cakrasaṁvaramaṇḍalavidhi | | RAK | Reel No. H.25/12 |
| चक्रसंवरमहातन्त्र राजे ध्यानयोगः<br>Cakrasaṁvaramahātantra rāje dhyānayogaḥ | | IASWR | MBB-III-2 |
| | | RAK | Reel No. E.538/11 |

| Material | Script | Folio | Comp. Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Rañjanā | 18 | | |
| ,, | N | | Comp, | |
| ,, | ,, | 17 | ,, | |
| ,, | ,, | 15 | ,, | |
| ,, | ,, | 29 | ,, | |
| ,, | ,, | 30 | ,, | |
| | N | 20 (1-20) | | Ns. 966 |
| NP | N | 52 | Comp, | Microfilm S. S., uni |
| ,, | ,, | 8 | Incomp | |
| ,, | ,, | 41 | Comp, | |
| ,, | Dev, | 67 | ,, | |
| ,, | N | 13 | ,, | |
| ,, | ,, | 30 | ,, | |
| ,, | ,, | 16 | ,, | |
| ,, | ,, | 8 | ,, | |
| ,, | ,, | 5 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| चक्रसंवर बलिविधि<br>Cakrasaṁvara valīvidhi | | RASB | 4751/100 |
| चक्रसंवर समाधि<br>Cakrasaṁvarasamādhi | | IASWR | MBB-I-25 |
| | | BLJ | A-88 |
| | | | DH. 292 |
| डाकिनी गुह्यसमयसाधनमालातन्त्रराज<br>Ḍākinī guhyasamayasādhana-mālātantrarāja | | RAK | 3/719 |
| | | BLJ | Dh. 332 |
| [This is a collection of forty very important books by different Siddhas. Vajravārāhī is the subject of all these texts. For the study of Vajrayāna this manuscript is very useful] | | IASWR | MBB-I-140 |
| डाकिनीवज्रपञ्जरटिप्पणी<br>Ḍākinīvajrapañjara-tippaṇī. | | RAK | 5/110 |
| डाकिनीवज्रपञ्जरपञ्जिका<br>Ḍākinīvajrapañjara-Pañjikā | | ,,<br>,, | 5/23 |

| Material | Script | Folio | Comp/Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N. | 28 | | 17th Century, |
| NP | ,, | 133 | Comp, | |
| ,, | ,, | 1-94 a | | |
| NP | Dev, | 117 | Comp. | |
| ,, | ,, | 101 | ,, | |
| ,, | N | 98 | ,, | |
| , | Dev. | 9 | ,, | |
| PL | N | 1 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| डाकिनीवज्रपञ्जरकवच<br>Ḍākinīvajra pañjarakavaca | | RAK | 4/976 |
| दमनक महारक्षा महातन्त्रराज<br>Damanaka mahārakṣā-mahātantrarāja | | RASB | 9971/83 |
| धूमांगारिसाधन रत्नकल्पतन्त्र<br>Dhūmāṅgari Sādhana Ratnakalpatantra | | BLJ | KA 51-4 |
| नागार्जुनीयातियोगतन्त्रम्<br>Nāgārjunīyātiyogatantram | Nāgārjuna | RAK | 3/715 |
| पञ्चाकाराभिसंबोधि<br>Pancākarābhisaṁbodhi | | RAK<br>„ | 1/1697<br>Reel No. B. 31/6 |
| पञ्चतालयोग<br>Pañcatālayoga | | IASWR | MBB-I-39 |
| प्रतिसराकल्प<br>Pratisarākalpa<br>[The meditation on Pratisarā, one of the five Protection Dieties | | „<br>„ | MBB-II-47<br>MBB-II-237 |

| Material | Script | Folio | Comp/Incomp, | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Np | N | 43 | Incomp, | |
| PL | ,, | 5,2-7 | Comp. | Date : Ns. 371–AD,1251 |
| | ,, | 174 (1b-17 4b) | | |
| PL | ,, | 7 | Comp. | |
| PL | ,, | 18 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 5 | Comp. | |
| NP | ,, | 12 | Comp. | |
| NP | ,, | 12 | | |
| PL | ,, | 113 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No |
| --- | --- | --- | --- |
| बुद्धोक्त संसारामयः<br>Buddhokta-saṁsārāmayaḥ | | RAK<br>ASK | 3/290<br>253 |
| भगवत्याः स्वेदायाः यथालब्ध-<br>तन्त्रराजः<br>Bhagavatyaḥ Svedāyāḥ<br>yathālabdha tantrarajaḥ. | | RAK | 3/359 |
| मञ्जुश्री क्रियाविधि<br>Mañjuśrī Kriyā vidhi<br>[Here are mentioned<br>some important out-<br>lines of rules for Buddhist<br>social ethos which<br>are very interesting.] | | IASWR | MBB-I-121 |
| मञ्जुवज्रमुख्याख्यान<br>Manjuvajra mukhyakhyāna<br>[vajaryāna ritual text book<br>on mañjuvajra.] | | IASWR | MBB-I-11 |
| मर्मकलिका तन्त्र<br>Marmakalikātantra | | CABATON<br>BSBSTJ | 83<br>115 |
| महायोगिनी तन्त्र<br>Mahāyoginītantra | | BLJ | DH.119 |

| Material | Script | Folio | Comp/Incomp, | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 6 | Comp. | |
| ,, | N | 7 | ,, | |
| PL | ,, | 56 | Incomp, | Middle damage |
| NP | ,, | 28 | Comp. | |
| PL | Bhujimol | 12 | Comp. | 6 chape |
| IP | Dev, | 128.130 | | |
| ,, | N | 190 ( b-190b ) | | 9 damage (Partly) |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| यमारितंत्र मण्डलोपायिका<br>Yamāritantra maṇḍalopā-<br>yikā. | | RAK | 5/85 |
| वज्रवाराहीद्वादशतन्त्र<br>Vajravārāhīdvādaśatantra | | RASB | 9978A/106 |
| वसुन्धरा कल्प<br>Vasundharā kalpa<br>[The meditation on the godess of wealth (Vasundharā) ] | | IASWR<br>BLJ | MBB-II-6<br>DH 281 |
| विद्याधरविनोदतन्त्र (गुप्ततन्त्राधिराज)<br>Vidhyādhara Vinoda tantra<br>(guptatantrādhirāja) | Acārya Acalanath | RAK | 3/693 |
| हेरुकाभ्युदयमहातन्त्रराज<br>Herukābhyudaya mahātantra<br>rāja. | | IASWR<br>RAK | MBB II–89<br>4/7 |
| No 374 (Ga-1b[1] – 33b[7] ) | | ,, | Real No. E.226/18 |
| Dpal khrag-ḫthuṅ-mṅon-<br>par ḫbyuṅ ba shes-bya-ba.<br>T. Advaya vajra, chiṅs yon-<br>tan ḫbar,<br>[The tantric philosophy on Saṁvara or Heruka with Practical knowledge.] | | Gos<br>,, | 13290/84<br>13285/85 |

| Material | Script | Folio | Comp/Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | ,, | 23 | Comp. | |
| PL | N | 1 | | |
| NP | N | 22 | Incomp. | Missing 1st & last Leave, |
| ;, | ,, | 18(2-19) | ,, | ,, 1st leave. |
| PL | N | 7(9-15) | Comp. | |
| ,, | ,, | 73 | Incomp. | Missing leave 50-55 |
| NP | ,, | 119 | Comp. | |
| ,, | ,, | 15 | Incomp. | |
| PL | ,, | 38 | | |
| NP | ,, | 26 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| हेरुकाभ्युदय महायोगिनी तन्त्रराज पञ्जिका<br>Herukābhyudaya mahayoginī tantrarāja pañjikā.<br>No, 1421 (wa.101 $b_4$–120$a_5$)<br>Dpal he-ru-ka mṅon-par ḥbyuṅ-ba rnal-ḥbyor-maḥi rgyud-kyi rgyal-po chen-poḥi dkaḥ-ḥgrel yi-geṅuṅ-ṅu.<br>A-Zla-ba gshon-nu.<br>T-Tathagata rakpita Dharma blo-gros. | Kumār Candra | RAK | 5/207 |
| हेरुकाभिसमय तन्त्र<br>Herukābhisamaya Tantra. | Acārya Lūyipāda | RAK | 5/205 |

# बौद्ध तन्त्रशास्त्र में यान-व्यवस्था का सिद्धान्त

– डॉ० ठाकुरसेन नेगी –

[ यान का तात्पर्य है जिस पर चढ़ा या सवार हुआ जाता है, अर्थात् अग्रसर होने के साधन को यान कहा जाता है। लंकावतारसूत्र में कहा गया है कि जब तक प्रवृत्तियों का संचालन बन्द नहीं होता, तब तक यानों का अन्त नहीं। अतः यानों की कोई निर्धारित संख्या नहीं है। प्रसिद्ध योगी मिलारस-पा ने भी कहा है—"यान तो बुद्धि का धर्म है, विचारों के समूह की रेखा है।" अतः प्राणियों की मति के आधार पर दी गई सभी धर्मव्यवस्थाओं तथा यानों का अन्तिम लक्ष्य तो वज्रयान में प्रवेश के लिये, अर्थात् सर्वज्ञता की प्राप्ति के लिये है। लेकिन सभी यानों में अपने-अपने लक्ष्य या अन्तिम फल का भी वर्णन किया है जो वज्रयान के अनुसार कुछ समय विश्राम के लिये है।

नामसंगीति के अनुसार तीन यानों की अन्तिम स्थिति एक ही यान वज्रयान के फल में निहित होती है। यही इस निबन्ध का प्रतिपाद्य विषय है। ]

यान का तात्पर्य है जिस पर चढ़ा या सवार हुआ जाता है, अर्थात् अग्रसर होने के साधन को यान कहा जाता है। लंकावतारसूत्र में कहा गया है कि जब तक प्रवृत्तियों का संचालन बन्द नहीं होता, तब तक यानों का अन्त नहीं। अतः यानों की कोई निर्धारित संख्या नहीं है। प्रसिद्ध योगी मिलारस-पा ने भी कहा है—"यान तो बुद्धि का धर्म है, विचारों के समूह की रेखा है।"

अतः प्राणियों की मति के आधार पर दी गयी सभी धर्मव्यवस्थाओं तथा यानों का अन्तिम लक्ष्य तो वज्रयान में प्रवेश के लिये तथा सर्वज्ञता की प्राप्ति के लिये है। लेकिन सभी यानों में अपने-अपने लक्ष्य या अन्तिम फल का भी वर्णन किया गया है, जो वज्रयान के अनुसार कुछ समय विश्राम मात्र के लिये है। अतः तीन, छः, नौ आदि यानों की[1] जो कई संख्याएं हैं, वह सब नामसंगीति में कहे गये की भाँति हैं—अर्थात् तीन यानों की अन्तिम स्थिति एक ही यान वज्रयान के फल में निहित होती है। नामसंगीति में कहा भी है :—

1. लंकावतारसूत्र में कहा है—

यानानां नास्ति वै निष्ठा यावच्चित्तं प्रवर्तते।
चित्ते तु वै परावृत्ते न यानं न च यानिनः ॥ 202 ॥
यानव्यवस्थानं नैवास्ति यानभेदं वदाम्यहम्।
परिकर्षणार्थं बालानां यानभेदं वदाम्यहम् ॥ 203 ॥

नानायाननयोपायजगदर्थविभावकः ।
यानत्रितयनिर्यात एकयाने फले स्थितः ॥

गर्भतन्त्र में भी कहा है—भूमियों को विभिन्नता का प्रतिपादन भी अन्तिम गुह्यगर्भ में प्रवेश का ही विभिन्न रूप है।

सद्धर्मपुण्डरीक में कहा है—ऋषि द्वारा तीन यानों की देशना करना विनायक की उपाय-कुशलता का प्रतीक है। वास्तव में एक ही यान होता है, दो या तीन नहीं। लेकिन साधक दुष्कर स्थिति को देख कर न डरें, इसके लिये हेतु फल का भी प्रतिपादन किया गया है[1] ।

जैसे कई हजार किलोमीटर जाना हो तो कमजोर व्यक्ति डर कर जाने का साहस ही नहीं करता। इसलिए आवश्यकतानुसार जगह-जगह पर विश्रामगृह आदि बना दिये जाते हैं, जिससे सभी जा सकें। लेकिन सभी का अन्तिम लक्ष्य तो एक ही होगा।

लंकावतारसूत्र में कहा है—जो भव के मार्ग में चलते-चलते थक गये हों उनके लिए कुछ समय के लिए विश्राम हेतु तीन यानों की देशना को गई है।

अतः परमार्थ में जैसे श्रावकयान यान नहीं है, उसी प्रकार प्रत्येक बुद्धयान भी यान नहीं है। मात्र वज्रयान ही जिनों का या बुद्धों का यान है, जो सिद्धों को अन्तिम लक्ष्य तक पहुँचाता है। बाकी अन्य तो आधे रास्ते में ही छोड़ देते हैं। अतः इन्हें यान कहना उपयुक्त नहीं।

लेकिन यान को स्वीकारना ही पड़ेगा, क्योंकि यान का तात्पर्य है जिस पर चढ़ा या सवार हुआ जाता है, अर्थात् शास्त्रों में अग्रसर होने के साधन को यान कहा गया है।

---

1. सद्धर्मपुण्डरीकेऽप्युक्तम्—

एकं तु यानं हि नयश्च एकः
एका चेयं देशना नायकानाम्।
उपायकौशल्य ममैव रूपं
यत्त्रीणि यानान्युपदर्शयामि ॥
व्यपनेहि कांक्षां तथा संशयं च
येषां च केषां त्विहकांक्ष विद्यते।
अनन्यथावादिन लोकनायका
एकं इदं यानं द्वितीयं तु नास्ति ॥

अद्वयवज्र के अनुसार तीन ही यान हैं[1] —1. श्रावकयान, 2. प्रत्येकयान तथा 3. महायान। चार स्थितियां हैं—1. वैभाषिक. 2. सौत्रान्तिक. 3. योगाचार और 4. माध्यमिक। इनमें श्रावक और प्रत्येकयान की व्याख्या वैभाषिक स्थिति से होती है। महायान द्विविध है—1. पारमितानय और 2. मन्त्रनय। पारमितानय की व्याख्या सौत्रान्तिक, योगाचार और माध्यमिक स्थितियों में होती है। मन्त्रनय की व्याख्या योगाचार और माध्यमिक स्थिति से होती है।

मन्त्रनय अत्यन्त गम्भीर है, जिसमें केवल तीक्ष्णेन्द्रिय पुरुषों का अधिकार है[2]। उपर्युक्त यान-व्यवस्था के अनुसार श्रावक तथा प्रत्येकबुद्धयान भी बुद्धत्व की ओर अग्रसर करते हैं, क्योंकि श्रावक लोग भी पुद्गलनैरात्म्या की भावना और परमार्थ में क्षणिक धर्म तथा परमाणु स्वीकारते हुए स्वयं निरोध प्राप्ति के लिये उपासक आदि आठ दीक्षाओं को लेकर शील का पालन करते हुए चार आर्यसत्यों के आकारों की भावना कर फल रूपी अर्हत् पद की प्राप्ति करते हैं, जो बुद्धत्व की ओर अग्रसर होना है।

उसी प्रकार प्रत्येकबुद्ध भी क्षणिक चित्त तथा परमार्थ परमाणु को स्वीकारते हुए श्रावकयान की ही भांति चार आर्यसत्यों के आकारों की भावना कर प्रतीत्यसमुत्पाद मार्ग द्वारा कई कल्पों तक पुण्य का संचय करते हुए अर्हत् पद को प्राप्त करते हैं।

बोधिसत्त्व ( यान ) भी परमार्थ में सभी धर्मों को निष्प्रपंच एवं शून्य प्रतिपादित करते हुए परार्थ के लिये प्रणिधान और प्रस्थानचित्त से युक्त होकर दस पारमिताओं[3] और चार संग्रह वस्तुओं का आचरण करते हुए अशैक्षिक मार्ग की प्राप्ति करते हैं।

---

1. तत्र त्रीणि यानानि—श्रावकयानं प्रत्येकयानं महायानं चेति। स्थितयश्चतस्रः—वैभाषिक–सौत्रान्तिक–योगाचार–माध्यमकभेदेन। तत्र वैभाषिकस्थित्या श्रावकयानं प्रत्येकयानं च व्याख्यायते। महायानं च द्विविधम्—पारमितानयो मन्त्रनयश्चेति। तत्र यः पारमितानयः सौत्रान्त्रिक–योगाचार-माध्यमिक-स्थित्या व्याख्यायते। मन्त्रनयस्तु योगाचार-माध्यमकस्थित्या व्याख्यायते।
( अद्वयवज्रसंग्रह, गा० ओ० सी० बड़ौदा, पृ० 14 )

2. अद्वयवज्रसंग्रह में कहा है—
मन्त्रनयस्तु अस्मद्वि[ धै ]रिहातिगम्भीरत्वाद् गम्भीरनयाधिमुक्तिकपुरुषविषयत्वाच्चतुर्मुद्रादि-साधनप्रकाशनविस्तारत्वाच्च न व्याक्रियते। तथा च—
एकार्थत्वेऽप्यसंमोहाद् बहूपायाददुष्करात्।
तीक्ष्णेन्द्रियाधिकाराच्च मन्त्रशास्त्रं विशिष्यते॥

3. पारमिता ( दश )—
दानं शीलं क्षमा वीर्यं ध्यानं प्रज्ञा उपायता।
प्रणिधानं बलं ज्ञानं मताः पारमिता दश॥
( अद्वयवज्रसंग्रह, गा० ओ० सी० बड़ौदा, पृ० 12 )

बोधिसत्त्व यान में यद्यपि अन्तिम अवस्था तक शून्यता का प्रतिपादन होता है, फिर भी कायद्वय के हेतु उत्पन्नक्रम की देवभावना का यहाँ अभाव है।

अतः अन्तिम अवस्था युगलवज्रधर की प्राप्ति के लिये दो क्रमों[1] ( उत्पत्ति एवं उत्पन्न ) की भावना अनिवार्य है, जो परिपूर्ण रूप से वज्रयान के अनुत्तरतन्त्र में ही उपलब्ध है। अन्य यानों में आंशिक ही है। अतः अन्तिमयान वज्रयान, अर्थात् अनुत्तर योगतन्त्र ही है। बाकी अन्य सहायक हैं, प्रधान नहीं हैं।

जिस प्रकार महायान में विनेय जनों को मति के अनुसार दो भागों में विभक्त कर देशना की बात कही गई है, उनमें से—

प्रथम—जो विनेयजन हेतुमार्ग को विशेष महत्त्व देते हैं, उनके लिये साधारण महायान अर्थात् पारमितायान की तथा—

द्वितीय—जो फलमार्ग को विशेष महत्त्व देते हैं, उनके लिये गुह्य मन्त्रयान की देशना की गई है।

इस प्रकार हेतु तथा फलमार्ग दोनों के गन्तव्य, अर्थात् लक्ष्य की प्राप्ति में कोई अन्तर नहीं है। फिर भी उपाय अर्थात् भावनाविधि में बहुत अन्तर है। जैसे कि त्रिविधप्रदीप[2] में भी कहा है—

यद्यपि दोनों का लक्ष्य या अर्थ एक है, लेकिन 1. आचरण, 2. बुद्धिमत्ता, 3. उपायबहुलता, 4. सरलता आदि के अनुसार तीव्र ( अधिमात्र ) बुद्धि वाले जनों के लिये मन्त्रयान अद्वितीय है।

**1. आचरण**

पारमितायान का आचरण करने वाले सिर, हाथ, पैर तक दान देकर दानपारमिताओं में प्रवेश करते हैं। इस प्रकार के आचरणों से प्राणिमात्र का कल्याण करना बहुत दुष्कर हो जाता है तथा बहुत समय लगने के कारण इस उपाय में बुद्धिहीनता है।

मन्त्रयानी इस प्रकार के आचरणों का त्याग कर प्रज्ञा एवं उपाय की युगल अद्वैतभावना द्वारा एक ही समाधि में छः पारमिताओं की सम्पूर्ण भावना करते हैं।

---

1. उत्पत्तिक्रमः—क्रमः प्रकारः। कस्य क्रमः ? समाधेः। चन्द्रचिह्नबीजादिपरिणामेन देवताकारनिष्पत्तिरुत्पत्तिः, सा यस्मिन् समाधावस्ति स उत्पत्तिक्रमः।
   उत्पन्नक्रमः—उत्पन्नं स्वाभाविकमेव रूपम्। तदेव तत्त्वरूपेणाधिमुच्यते भाव्यते यस्मिन् योगे स उत्पन्नक्रमः। (हेवज्रपञ्जिका योगरत्नमाला, पृ० 125 )
2. विस्तृत जानकारी के लिये इसके तिब्बती संस्करण को देखें।

## 2. उपायबहुलता

जहाँ पारमितायानी कठोर तपस्या, संवर आदि के बल से बुद्धत्व की प्राप्ति की कामना करते हैं, वहीं मन्त्रयानी साधक प्राणिमात्र की भलाई हेतु स्वप्नपरीक्षा, वर्षा की बौछार करना आदि विनेय जनों की इच्छा के अनुकूल आचरण करते हुए सभी सूक्ष्म चित्त-चैतसिकों को इष्टदेव के स्वभाव में परिवर्तित कर भावना करते हैं। वाक्प्रपंच में आसक्त होने पर मन्त्र की आवृत्ति करना, स्थूल काय के प्रति अभिनिवेश उत्पन्न होने पर मण्डलों की भावना करना तथा सर्वधर्मों का स्वभाव प्रकृतिविशुद्ध होने के कारण क्लेश और ज्ञान की स्वीकार्यता एवं त्याज्यता की भावना से रहित हो सम्यक् अर्थ के बोध या अधिगम की भावना करना आदि अवसर के अनुसार अपने को साँचे में ढालने की विशेषताओं से अनेक उपायों के युक्त होने के कारण इस मन्त्रनय में उपाय-बहुलता है तथा दो सम्भारों के संचय में कठिन परिश्रम की आवश्यकता नहीं होती। त्रिविध-प्रदीप में कहा भी है—

जो जहाँ जैसा चाहता है, वहाँ उसे वैसा ही आचरण करना चाहिये। इस प्रकार इच्छा की पूर्ति करना ही सद्धर्म है[1]।

## 3. बुद्धिमत्ता

मति की दृष्टि से श्रावकयानी उपायकौशल्य का अभाव होने से अधम मति से युक्त है।

पारमितायानी उपाय में भ्रान्तियुक्त होने के कारण मध्यम मति से युक्त है।

मन्त्रयानी नरक में पतित करने योग्य आचरणों को भी सम्यक् उपाय से ग्राह्य बना कर उन्हें बुद्धत्व प्राप्ति का साधन बना सकते हैं। अतः मन्त्रयानी अधिमात्र ( तीव्र ) बुद्धि से युक्त हैं।

## 4. सरलता

आर्यदेव ने कहा है—

अधम मति के लोग रूप में मोहित होते हैं तथा मध्यम लोग विरागी होते हैं। रूप के स्वभाव को पहचान कर विद्वान् लोग विमुक्त हो जाते हैं। अन्तद्वय के नाश के लिये अन्य अनेक अत्यन्त त्वरित उपाय तथा अनेक सरल विधियाँ हैं।

अतः पारमितायान को अपेक्षा मन्त्रयान अद्वितीय है। पारमितायान में तीन असंख्येय कल्प पर्यन्त मार्ग की भावना करने पर बुद्धत्व की प्राप्ति होती है, जो अत्यन्त धीमी गति से चलने वाला मार्ग है। तन्त्रयान में एक ही जीवन में फल की प्राप्ति होतो है, जो अत्यन्त शीघ्र गति से चलने वाला मार्ग है।

---

1. विस्तृत जानकारी के लिये इसके तिब्बती संस्करण को देखें।

जैसे कि कालचक्र के मूलतन्त्र में कहा है—

शूद्र कोली आदि भी मन्त्र के अनुरूप आचरण करने से इसी जन्म में बोधि को प्राप्त कर सकते हैं। गुह्यसमाज में कहा है—

इस धर्म के सात्मीभूत होने पर त्रिकायों से अविच्छिन्न महाज्ञान से अलंकृत होकर एक ही जीवन में सिद्धि की प्राप्ति होती है[1]।

मध्यगति वाले जन भी वीर्ययुक्त हो पतन से रहित होकर आचरण करने से तीन या सात जीवन में अवश्य ही बुद्धत्व को प्राप्त करते हैं। गुह्यमन्त्रप्रवेश में कहा है—

हेतुयुक्त होने से कुछ प्रत्ययों के अभाव में भी भेषज्यतरु की भाँति विशाल होकर तीन जीवन में शून्यता की प्रत्यक्षता कर विमुक्त होंगे[2]।

गुह्यकोश में कहा है—सम्यक् अभिषेक प्राप्त कर तथा जीवन भर अभिषेक लेते हुए सत्त्व अभिषेक के बल से सात जीवन में बिना आचरण के फल की प्राप्ति कर लेंगे[3]।

अधम मतिमान् को भी मन्त्र में प्रवेश करने के पश्चात् बिना भावना किये ही 16 जन्मों में बुद्धत्व की प्राप्ति होती है।

वज्राग्रतन्त्र में भी कहा है—अभिषेक के मण्डलों के दर्शन मात्र से ही 16 जीवन में बुद्धत्व की प्राप्ति होती है[4]।

पंचमहासमय में कहा है—यदि पातित्य से रहित हो तो 16 जीवन में बुद्धत्व की प्राप्ति हो जाती है[5]।

## पारमितायान और मन्त्रयान की साधना

पारमितायान और मन्त्रयान की साधना के पूर्व बोधिचित्तोत्पाद आवश्यक है। यह उत्पत्ति सहानुभूति की प्रवृत्ति, सद्गुरु के प्रभाव, स्वाभाविक करुणा या दुःख की तीव्र परावृत्ति से संभव होती है।

### पारमितायान की साधना

बोधिसत्त्व की विभिन्न भूमियां हैं। प्रथम सात भूमियों में प्रयोग अशुद्ध, सापेक्ष और अभिसंस्कारयुक्त होता है। प्रथम छः भूमियों में समाधि के आभोग और निमित्त दोनों कारण तत्त्व

---

1. तदिहैव जन्मनि गुह्यसमाजाभिरतो बोधिसत्त्वः सर्वतथागतानां बुद्ध इति संज्ञां गच्छति।

(गुह्यसमाजतन्त्र, पृ० 114)

2. 3. 4, 5. विस्तृत जानकारी के लिये इन ग्रन्थों के तिब्बती संस्करणों को देखें।

रहते हैं, किन्तु सप्तम भूमि में यद्यपि निमित्त नहीं रहता, तथापि आभोग रहता है। आठवीं भूमि आभोग से भी मुक्त रहती है। इसलिये इसे शुद्ध भूमि कहते हैं। इसमें समाधि को अपने उद्बोधन के लिये न आभोग की आवश्यकता रहती है और न निमित्त की। इन स्तरों पर समाधि आगन्तुक न होकर स्वाभाविक ( स्वरसवाही ) हो जाती है।

इस प्रकार की समाधि से 'जगदर्थसंपादन' संभव है। यह अवस्था दसवीं भूमि तक रहती है। इस सर्वोच्च साधकावस्था का आरम्भ बुद्ध के मारविजय से होता है तथा दस पारमिताओं की पूर्णता सहज वज्रोपमसमाधि की प्राप्ति से इसका अन्त होता है।

इस दृष्टि से सिद्धि की अवस्था ग्यारहवीं भूमि की है। यह पूर्णज्ञान और पूर्णक्लेश क्षय की एक स्थिति है। इसके अनन्तर सत्त्वार्थक्रिया का आगमन होता है, जो सिद्धजीवन का मुख्य उद्देश्य है।

**मन्त्रयान[1] में तान्त्रिक साधना की दिशाएँ**

इस साधना का मुख्य लक्ष्य बिन्दुसिद्धि है। वज्रयानी बौद्धतान्त्रिक परिभाषा में बिन्दु ही बोधिचित्त नाम से प्रसिद्ध है। मनोमय कोश का सारांश मन है, प्राणमय कोश का सारांश प्राण या ओजस् है तथा अन्नमय कोश का सारांश वीर्य या शुक्र धातु है। अज्ञानी जीव के ये तीनों चंचल तथा मलिन होते हैं।

अतः वज्रयान में अनुत्तर योगतन्त्र का साधक साधना के प्रस्थानभेद के अनुसार कोई मन पर प्राधान्य आरोपित करता है, कोई प्राण पर और कोई बिन्दु पर। यौगिक क्रिया के प्रभाव से बिन्दु की निर्मलता तथा स्थिरता की सिद्धि होती है। जैसे कि ब्रह्मचर्य का लक्ष्य है बिन्दुशोधन तथा बिन्दुप्रतिष्ठा। इस अवस्था में सभी प्रकार से बिन्दुक्षोभ निषिद्ध है, क्योंकि अशुद्ध बिन्दु क्षुब्ध होने पर प्राकृतिक नियम से अधोगति की ओर उन्मुख होता है। इसी का नाम च्युति या पतन है, जिसका फल है मृत्यु। किन्तु यदि इस बिन्दु को धारण करके कोई इसे ऊर्ध्वगामी कर सके तो वह अनिवार्य रूप से बुद्धत्वलाभ कर सकता है। "मरणं बिन्दुपातेन जीवनं बिन्दु-धारणात्" यह सिद्धान्त सर्वसम्मत है। ऊर्ध्वरेतस् अवस्था का लाभ करने के लिए बिन्दु का ऊर्ध्वगामित्व होना चाहिये, क्योंकि ऊर्ध्वरेतस् की अवस्था में मनुष्य का अन्तःस्रोत सदैव ऊर्ध्वगामी रहता है, यही दिव्य अवस्था है। वज्रयानी साधकों का बिन्दुसाधन, जिसको

---

1. मन्त्रयानमिति पञ्चविधम्, क्रिया-चर्या-योग-योगोत्तर-योगनिरुत्तरभेदेन।

( हेवज्रपञ्जिका योगरत्नमाला—स्नेलग्रोव, पृ० 68 )

बिन्दुक्षोभ कहा गया है, वास्तव में उपाय तथा प्रज्ञा के युगनद्धयोग से बोधिचित्त का उद्भव है। बिन्दु का उद्भव होने पर जिससे बिन्दु का पतन न हो, अर्थात् वज्रमणि में उसका स्खलन न हो, इसके लिये उसे नाभिस्थित निर्माणचक्र में धारण करना पड़ता है। यह निरोध कृत्रिम है। स्वाभाविक अवस्था में यह भी नहीं रहता। बिन्दु पारद के समान सदा चंचल रहता है, परन्तु इसे योगबल से स्थिर करना आवश्यक है। तान्त्रिक परिभाषा में चंचल बिन्दु संवृत बोधिचित्त है, परन्तु जब योगाभ्यास से इसे स्थिर किया जाता है, तब यह संवृत न रह कर विवृत बन जाता है। संवृत का अर्थ है संकुचित, विवृत का अर्थ है फैला हुआ। बोधिचित्त जब विवृत हो जाता है, तब वही महासुख रूप में परिणत हो जाता है। इसीलिये बिन्दु एकमात्र महासुखचक्र या उष्णीष कमल में ही स्थिर होता है, अन्यत्र नहीं। अन्यत्र गतिरोध हो सकता है और ऐसी स्थिति नहीं हो सकती, जिसमें सहजानन्द को अभिव्यक्ति हो सके।

वज्रयान के अनुत्तर योगतान्त्रिक साहित्य में षडंगयोग[1] का उपयोग विशेष रूप से किया गया है। गुह्यसमाज तथा सेकोद्देशटीका में इस योग के विवरण में—1. प्रत्याहार, 2. ध्यान, 3. प्राणायाम, 4. धारणा, 5. अनुस्मृति एवं 6. समाधि इन छः अंगों का क्रमनिर्देश दिया गया है। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि योगी का चरम लक्ष्य बुद्धत्व की प्राप्ति है। किसी प्रकार का आवरण यदि रह जाय तो समझना चाहिये कि अन्तिम लक्ष्य बुद्धत्व की उपलब्धि नहीं हुई। वज्रयानी तान्त्रिक आचार्यों का सिद्धान्त है कि सभी प्रकार के आवरण से मुक्त होने के लिये प्रभामण्डल का उदय और योगी का उसमें प्रवेश अपेक्षित है, परन्तु प्रभामण्डल में प्रवेश सामान्य साधक के लिये तो दूर की बात है, अति उच्च स्तर के योगियों के लिये भी यह साध्य नहीं है। योगमार्ग में जब तक वज्रसत्त्व नामक अवस्था का उदय न हो, तब तक प्रभामण्डल में प्रवेश कदापि नहीं हो सकता। परन्तु पहले बोधिसत्त्व लाभ न होने पर वज्रसत्त्व अवस्था की प्राप्ति असंभव है। बोधिसत्त्व होने के लिये पाँच अभिज्ञाओं[2] का उदय होना चाहिये। षडभिज्ञ बुद्ध का

1. षडङ्गयोगश्च सम्यक्सम्बोधिलक्षणाया उत्तमायाः सिद्धेः साधनत्वेन उद्देशनिर्देशप्रतिनिर्देशैः समाजोत्तरे भगवता कथितो यथा—

प्रत्याहारस्तथा ध्यानं प्राणायामोऽथ धारणा।
अनुस्मृतिः समाधिश्च षडङ्गो योग उच्यते॥
(सेकोद्देशटीका, पृ० 30)

2. पञ्चाभिज्ञाः—दिव्यश्रोत्रम्, दिव्यचक्षुः, परचित्तज्ञानम्, पूर्वनिवासानुस्मृतिः, ऋद्धिविज्ञानं च।
(तत्त्वज्ञानसंसिद्धिटीका, हस्तलेखसंख्या एम० बी० 1-14)

नामान्तर है। परन्तु अभिज्ञापंचक बोधिसत्त्व का लक्षण है। इन अभिज्ञाओं का आविर्भाव तब तक नहीं हो सकता, जब तक मन्त्रसिद्धि न हो। इसीलिये वज्रयानी तान्त्रिक योगी सबसे पहले मन्त्र-सिद्धि के लिये उद्यम करते हैं। प्रत्याहार नामक पहले योगांग के द्वारा मन्त्रसिद्धि होती है। आन्तर ध्यान से अभिज्ञाओं का उदय होता है। प्राणायाम से बोधिसत्त्व भाव तथा धारणा से वज्रसत्त्व भूमि की प्राप्ति होती है। अनुस्मृति का फल है प्रभामण्डल में प्रवेश तथा षडङ्ग समाधि ( षडङ्ग योग ) का फल है निखिल आवरणों का क्षय या बुद्धत्व की प्राप्ति।

इस प्रकार योगी को उपर्युक्त विधियों द्वारा बिन्दु को उद्बुद्ध कर निर्माणचक्र से उष्णीष-कमल तक ले जाना पड़ता है। बिन्दु का उद्बोधन और कुण्डलिनी शक्ति का जागरण वस्तुतः एक ही व्यापार है। वज्रयान में अनुत्तरयोग तान्त्रिकों की परिभाषा में इस जागरण को निर्माण-चक्र में स्वशक्ति चण्डाली का जागरण कहा जाता है। जिस क्षण में चण्डाली का जागरण होता है, उसी क्षण मस्तकस्थ चन्द्रबिन्दु से अमृतक्षरण होना आरम्भ होता है। जब प्रज्ञा अथवा चित्तकमल और सहजानन्द या उपाय, ये दोनों परस्पर सम्मिलित होकर साम्य लाभ करते हैं, तभी यह जागरण होता है। यह जागरण या ज्वलन वस्तुतः महासुखराग का उदय है। इस अनल से भाव तथा अभाव दोनों ही निर्मूल हो जाते हैं। बिन्दु के निर्माणचक्र से स्खलित होकर नीचे उतरने से देह की रचना होती है, परन्तु जब बिन्दु की ऊर्ध्वगति होती है, तब निम्न सृष्टि का मार्ग रुद्ध हो जाता है।

निर्माणचक्रस्थ बिन्दु पंचभूतात्मक है, परन्तु उसमें पृथ्वी का अंश अधिक परिमाण में होता है। इसीलिये वह मध्याकर्षण के प्रभाव से आकृष्ट होता है। परन्तु जब वह बिन्दु मध्यमार्ग का अवलम्बन करता हुआ ऊर्ध्वोन्मुख होता है, तब उसमें जलीय अंश प्रधान हो जाता है। पृथ्वी तत्त्व के जल तत्त्व में लीन होने से, उसका काठिन्य छूट जाता है, किन्तु यह निर्माणचक्र के ऊपर के चक्र की बात है। बिन्दु का उत्थापन और भी अधिक होने पर वह तेजःप्रधान होता है, क्योंकि उसका जलीय अंश शुष्क हो जाता है। उसके बाद और भी अधिक उठने पर वह वायु-प्रधान और अन्त में चित्तमात्र अथवा शुद्ध ज्योति रूप में परिणत होकर उष्णीषकमल में लक्षित होता है। उष्णीषकमल में बिन्दु के स्थिर होने के साथ-साथ देह सिद्ध होता है तथा दिव्य-दृष्टि, दिव्यश्रुति तथा सर्वज्ञत्व गुण का भी उदय होता है। इसे एक प्रकार से बुद्धत्वलाभ भी कहा जा सकता है।

## उपसंहार

संक्षेप में चण्डाली की साधना से साधक अनुत्पन्न महामुद्रा को समझ पाता है, सब प्रकार की इच्छाओं और अज्ञानों से वह मुक्ति पाता है। साधक सांसारिक नाड़ी बन्धनों को

खोल सकता है और उसे एक प्रज्ञा नाड़ी में बदल सकता है। मलिन बिन्दुओं को शुद्ध करके उन्हें आनन्दबिन्दु में बदल सकता है। वह दो शरीरों को एक इन्द्र-धनुषी काय में 'पूर्णबुद्ध' के रूप में प्राप्त कर सकता है। सेकोद्देशटीका में कहा है—

> धारणान्ते चण्डालीं योगी भावयेदिति नियमः। ततस्तस्या ज्ञानार्चिषा स्कन्धधात्वायतनादीनि दग्धान्येकलोलीभवन्ति। वामदक्षिणनाडीगतानि विज्ञानादीनि पृथिव्यादीनि च मण्डलस्वभावानि ललाटे चन्द्रमण्डले प्रविष्टानि। ततश्चण्डाल्या ज्ञानार्चिषा चन्द्रे द्रुते सति यद् बोधिचित्तं बिन्दुरूपेणाधोगतं कण्ठे हृदि नाभौ गुह्यकमले आनन्दपरमविरमस्वभावेन। ततो वज्रमणिर्यावत् सहजानन्दमण्यन्तर्गतं यदा सुखं ददाति भावनाबलेन [ सुरत ]सदृशमिति दृष्टान्तमात्रम्। स्वरूपतो द्वीन्द्रियजं [ सुखम् ] कोटिसहस्रतमामपि कलां नार्हति परमाक्षरसुखस्येति। इहाक्षरसुखावस्था या सहजानन्दरूपिणी साऽवस्था काप्यविज्ञेया बालयोगिनाम्, [ सा ] बोधिसत्त्वैः शून्यतासमाधिरित्युच्यते, न पुनर्लौकिकरूढ्यैव नास्तिक्यार्थानुपातिनी। एवं षडङ्गयोगेन बुद्धत्वं योगिनां सिद्ध्यति।
>
> (से० टी०, पृ० 42)

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद–3

—वङ्छुग् दोर्जे—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के पिछले दो अंकों में तन्त्र का स्वरूप तत्त्वदर्शन, पारमितानय एवं तन्त्रनय के भेद पर प्रकाश डाला गया था। यहाँ उसी का विस्तार करते हुए क्रिया, चर्या आदि चार तन्त्रों के साधनापक्ष पर प्रकाश डाला गया है। साथ ही वर्ण, शरीर में विद्यमान लक्षण और बुद्धि के विभिन्न स्तरों के अनुसार उनके कुलों का निरूपण किया गया है। ]

## सामान्य तन्त्र की साधना

बोधिसत्त्वयान के दो भेद हैं—भूमि पारमितानय और गुह्य मन्त्रनय। अर्थात् महायान की ये दो धाराएँ हैं[1]। मन्त्रनय के स्वरूप को समझने के लिये पहले यह आवश्यक है कि उसका तत्त्व-दर्शन और साधना-पक्ष क्या है, उसे समझा जाय। तत्त्व-दर्शन पर संक्षेप में 'धीः' के चौथे अंक में कहा जा चुका है। साधना के सम्बन्ध में पारमितानय से कुछ मूलभूत अन्तरों को यहाँ कहा जायगा, जिससे सामान्य तन्त्र की साधना विधि क्या है? इस पर प्रकाश पड़ेगा। विषय-शून्यता में पारमितानय और मन्त्रनय में कोई अन्तर नहीं है। तिब्बत के महान् सिद्ध मिलारसपा ने कहा है कि शून्यता निष्प्रपंच ही हो सकती है। निष्प्रपंच के व्यावृत्त होने पर शून्यता सदसत्, शाश्वत या उच्छेद पक्ष में पतित होगी[2]। यहाँ यह जान लेना आवश्यक होगा कि पारमितानय में शून्यता निष्प्रपंच मात्र है, जब कि मन्त्रनय में यह प्रज्ञोपायाद्वयमय है, अर्थात् देव, मन्त्र आदि के स्वरूप में स्थित है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

> नास्ति भावको न भावोऽस्ति मन्त्रं नास्ति न देवता।
> संस्थितौ मन्त्रदेवौ च निःप्रपञ्चस्वभावतः ॥ ( 1.5. 11 )

साधना के अनुशीलन से अद्वय तत्त्व की स्थिति को साधक अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार समझ कर साक्षात् करना चाहते हैं। इस विषय पर विस्तार से चारों तन्त्रों की साधना-पद्धति में विचार किया जायगा। यह बात समान रूप से चारों तन्त्रों में मान्य है कि पारमिता की चर्या ( साधना ) हेय, उपादेय आदि को ध्यान में रख कर की जाती है, जबकि मन्त्रनय में विशुद्ध

1. तो० 3713 योगावतार, प० 105

2. गुर बुम ( दोहा )

समता-भावना द्वारा सभी देव-देवी, वीर-वीरणी आदि को मायासदृश मान कर नाना प्रकार की पूजा, अर्चना आदि होती है। जहाँ पारमितानय में परिश्रम पूर्वक शमथ और विपश्यना की भावना की जाती है, वहीं मन्त्रनय में उपाय-कुशलता द्वारा सहनिमित्त (उत्पत्तिक्रम) और निर्निमित्त (उत्पन्नयोग) द्वारा प्राणायाम से वायु पर नियन्त्रण कर वज्रजाप आदि की सरल विधि अपनायी जाती है। पारमितानय में समाधि और पृष्ठलब्ध स्थिति की क्रमवत् भावना की जाती है, जबकि यहाँ अद्वयज्ञान द्वारा सभी धर्मों में समभाव होने से युगपत् विधि द्वारा पुण्य का संचय किया जाता है। पारमितानय में साधना द्वारा साध्य की प्राप्ति की कामना की जाती है, यहाँ साधना और साध्य अद्वय तत्त्व हैं[1]। इसीलिये इसे फलयान भी कहा जाता है। जहाँ पारमितानय में अनन्त कल्पों तक तपस्या करने को कहा जाता है, वहीं यहाँ साधक चाहे तो एक ही जीवन में क्या, एक ही आसन पर बोधि प्राप्ति करने की कामना करता है, तथा बोधि प्राप्त कर भी सकता है[2]। महामायातन्त्र की टीका गुणवती में भी कुछ इसी प्रकार कहा है[3]। सामान्य प्राणियों का हित करने के लिये पारमितानय में उपायों की कमी है। मन्त्रनय में वृष्टि करना, रोग शमन करना, शान्ति, रौद्र, पुष्टि, वशीकरण आदि की अनेक विधियाँ हैं। इसीलिये त्रिनयप्रदीप में मन्त्रयान को पारमितानय की अपेक्षा चार विशेषताओं से विशिष्ट कहा है। यथा— (1) असंमोह, (2) उपाय-बहुलता, (3) अदुष्करचर्या तथा (4) तीक्ष्णेन्द्रियता[4]। इनको इस प्रकार समझा जा सकता है—

1. असंमोह—पारमिता का साधक प्राणियों के हित के लिये हाथ, पैर और अपने शरीर तक

---

1. पारमितानय में चित्त को निर्वाण की प्राप्ति का हेतु माना जाता है, जबकि मन्त्रनय में चित्त बोधिस्वरूप है। (पद्माकरपो, जि० 8, पृ० 230)

   न बुद्धो लभतेऽन्यत्र लोकधातुषु कुत्रचित्।
   चित्तमेव हि सम्बुद्धो न बुद्धोऽन्यत्र दर्शितः ॥ (हे० त० 2. 4. 75)

2. सर्वक्षणविभावक एकक्षणाभिसंबोधिः (नामसंगीति, 130 श्लो०)।

3. बोधिसत्त्वानां त्रिकल्पासंख्येयभावितः स परिकरो मार्गः। मन्त्रयानेऽत्र तस्यैवातिमहतो बोधिमार्गस्य संक्षेपरूपः क्षिप्रतरं सुखतरं च बोधिसाधनो मण्डलचक्राद्याकारः सपरिकरो मार्ग उपायः।

   (राष्ट्रीय अभिलेखागार, काठमाण्डु, हस्तलेख संख्या 5.107)

4. एकार्थत्वेऽप्यसंमोहाद् बहूपायाददुष्करात्।
   तीक्ष्णेन्द्रियाधिकाराच्च मन्त्रशास्त्रं विशिष्यते ॥

   (तो० 3712, त० चु०, पृ० 32)

को दान में देता है तथा तदर्थ अन्यों को भी प्रेरित करता है[1] । तन्त्र में उसके अतिरिक्त अनेक उपाय हैं, जिनसे प्राणियों का हित किया जा सकता है ।

2. उपाय-बहुलता—जहाँ पारमितानय में समय-संवर, तपस्या, उपवास आदि अनेक दुष्कर नियम हैं, वहीं यहाँ तन्त्र में नाना आशय, रुचि एवं सामर्थ्य के अनुसार शान्त, रौद्र, बीभत्स, भयानक आदि अनेक प्रकार के उपायों का सहारा लिया जा सकता है ।

3. अदुष्कर चर्या—जहाँ पारमितानय में क्लेशों को प्रयासपूर्वक त्यागना पड़ता है, वहीं तन्त्र में इसका मार्गीकरण होता है । यथा हेवज्र में कहा है—

येन येन हि बध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा ।
सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात् ॥ ( 2. 2. 50 )

पंचक्रम में भी कहा है—

येन चित्तेन बालाश्च संसारे बन्धनं गताः ।
योगिनस्तेन चित्तेन सुगतानां गतिं गताः ॥ ( 4. 16 )

4. तीक्ष्णेन्द्रियता—अद्वय तत्त्व को वही जान सकता है, जिसमें पूर्व संस्कार हों, वस्तुस्थिति को समझने की तीव्र बुद्धि हो । यद्यपि तीव्र बुद्धि का अनेक क्षेत्रों में अपना-अपना अलग-अलग स्वरूप होता है, किन्तु यहाँ वस्तु की वास्तविकता को समझाने की तीव्रता को ही उत्तम माना जाता है । पारमितावादी समग्रता को समझने में असमर्थ होते हैं । इसीलिये उनके मार्ग में प्रज्ञोपायात्मक अद्वय तत्त्व का विवेचन नहीं आता । यहाँ पारमिता का साधक छः या दस पारमिताओं की एक-एक कर भावना करता है । तन्त्र-साधक के लिये सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड मण्डलदेवता है, अद्वय बोधिचित्त है । वह सब अपने में सन्निहित है, आत्मस्थ है, आत्मदेव है, स्वकाय ही जिनमण्डल है । यही तन्त्र की साधनाविधि है । अनंगवज्र कहते हैं—

श्रीमता वज्रसत्त्वेन येऽपि चान्ये निर्दशिताः ।
अधिमुक्तिवशाः केचित् तैश्च किं तत्त्ववेदिनः ॥ ( प्र॰वि॰सि॰ 5.35 )

---

1. अथापि हस्तपादादि दातव्यमिति मे भयम् ।
गुरुलाघवमूढत्वं तन्मे स्यादविचारतः ॥
छेत्तव्यश्चापि भेत्तव्यो दाह्यः पाट्योऽप्यनेकशः ।
कल्पकोटीरसंख्येया न च बोधिर्भविष्यति । ( बो॰ च॰ अ॰ 7.20–21 )
आदौ शाकादिदानेऽपि नियोजयति नायकः "" ॥
मांसास्थि त्यजतस्तस्य तदा किं स्यान्न दुष्करम् ॥ ( बो॰ च॰ अ॰ 7.25–26 )

## क्रियादि चार तन्त्रों का स्वरूप

1. **क्रियातन्त्र का स्वरूप**—जो साधक बाह्य शारीरिक मुद्राओं को करने से काय की सिद्धि, वाक् द्वारा मन्त्रावृत्ति करने से वाक् की सिद्धि और चित्त द्वारा देवभावना करने से चित्त के गुणों की प्राप्ति करता है तथा आभ्यन्तर ध्यान भावना की अपेक्षा बाह्य शुद्धि आदि शुभाशुभ आचरणों पर बल देता है, वह क्रियातन्त्री कहलाता है[1] । सेरतोगपा ने चारों तन्त्रों के स्वरूप को क्रमशः स्पष्ट करते हुए कहा है[2] —

उपलभ्य देवी या मुद्रा को देखकर (सुख) राग उत्पन्न कर उस राग का मार्गीकरण करते हुए तत्त्व-ध्यान में स्थित करने की प्रक्रिया ही क्रियातन्त्र का स्वरूप है ।

उपलभ्य देवी के ईक्षण के साथ-साथ हास आदि की प्रक्रिया को करते हुए सुख की अनुभूति द्वारा निष्प्रपंच स्वरूप की साधना करता हुआ बाह्य काय, वाक् चर्या की शुद्धि और आभ्यन्तर चित्त योग पर भी समान रूप से अभ्यास और साधना करने वाला साधक चर्यातन्त्री कहलाता है ।

उपलभ्य देवी का पाणिग्रहण कर सुख का संचार करते हुए सुखस्वरूप विषयी ज्ञान से विषयशून्यता का साक्षात्कार करने का प्रयास करने वाला योगी योगतन्त्री कहलाता है ।

समापत्ति योग में स्थित होकर अद्वय तत्त्व का साक्षात्कार कर बाह्य पेयापेय, गम्यागम्य, शुभाशुभ के प्रति विकल्प किये बिना चर्या करने वाला साधक अनुत्तरतन्त्री कहलाता है । प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि में अनंगवज्र कहते हैं—

> गम्यागम्यादि सङ्कल्पं नात्र कुर्यात् कदाचन ।
> मायोपमादियोगेन भोक्तव्यं सर्वमेव हि ॥
> धर्मधातुसमुद्भूता न केचित् परिपन्थिनः ।
> प्रभुञ्जीत यथाकामं निर्विशङ्केन चेतसा ॥ ( 5. 29–30 )

वहीं आगे अनंगवज्र कहते हैं कि सम्पूर्ण त्रिलोक वज्रसत्त्व का विकुर्वित रूप है, जो अद्वय तत्त्व के साधक के लिये उपभोगहेतु निर्मित है—

> सम्भोगार्थमिदं सर्वं त्रैधातुकमशषेतः ।
> निर्मितं वज्रसत्त्वेन साधकानां हिताय च ॥ ( 5.31 )

तिब्बत के परवर्ती पण्डित धर्मश्री ने भी चारों तन्त्रों के संवर ( दीक्षा ) के स्वरूप का प्रतिपादन करते हुए कहा है कि दर्शन, हास, पाण्याप्ति आदि किसी एक सुख का मार्गीकरण कर

---

1. ज्ञेयकोश, जि॰ 2, पृ॰ 579
2. वज्रयानभूमिफलव्यवस्था, धर्मशाला पुस्तकालय से प्रकाशित, पृ॰ 17–18

तत्सदृश राग के परिशोधन हेतु विशिष्ट प्रज्ञोपाय ज्ञान की भावना कर त्रिद्वार ( काय, वाक्, चित्त ) की वासना के निमित्त विकल्प को बाधित करने वाला सहेतुक चित्त, अर्थात् क्रिया, चर्या आदि तन्त्रों के अभिषेक से प्राप्त होने वाला संवर या शील ही क्रिया आदि तन्त्रों के संवर का स्वरूप है[1]।

चारों तन्त्रों का मण्डल लिखते समय भी तथागत ने कहा है कि क्रिया तन्त्रों के मण्डल में दाईं ओर तारा देवी को राग मुद्रा में बाईं ओर धर्मदान मुद्रा में पद्मकुल के अमोघपाश को देखते हुए लिखना चाहिये[2]। क्रियातन्त्र वज्रोष्णीष में भी कहा है कि पितृदेव को मातृदेवी की ओर तथा मातृदेवी को पितृदेव का ईक्षण करते हुए श्वेत वर्ण में लिखना चाहिये[3]। वैरोचनाभिसमय तन्त्र में चर्यातन्त्र की मण्डल लिखने की विधि को स्पष्ट करते हुए कहा है दाईं ओर बुद्धलोचना स्मित मुद्रा में स्थित रहती है। इसका सम्पूर्ण शरीर कान्तिमय है। बाईं ओर स्थित शाक्यमुनि की यह भार्या है[4]। योगतन्त्र के मण्डल के सम्बन्ध में वज्रशेखर में कहा है कि वज्रदेवी को वज्र शब्द करती हुई तथा भगवान् से हाथ मिलाती हुई लिखना चाहिये[5]। अनुत्तरतन्त्र के मण्डल में पितृदेव और मातृदेवी को युगनद्धसमापत्ति स्वरूप लिखना चाहिये, क्योंकि समापत्ति योग द्वारा ही अद्वय तत्त्व की सिद्धि होती है। गुह्यसमाज में कहा है—

तथागतमहाभासां लोचनां वा विभावयेत्।
द्वयेन्द्रियसमापत्त्या बुद्धसिद्धिमवाप्नुयात्॥ ( 7.13 )

इससे स्पष्ट हो जाता है कि चारों तन्त्रों में साधक राग का क्रमशः मार्गीकरण करते हुए अद्वय तत्त्व का साक्षात्कार करना चाहते हैं। सम्पुटतन्त्र में भी कहा है—

हासदर्शनपाण्याप्तिः स तु तन्त्रे व्यवस्थितः।
रागश्चैव विरागश्च चर्वयित्वा घुणः स्थितः॥ ( 16.3.49 )

इसकी व्याख्या करते हुए बुस्तोन[6] लिखते हैं कि कामधातु में काम के चार भेद हैं—त्रायस्त्रिंश के नीचे द्वयसमापत्ति याम में आलिंगन द्वारा, तुषित में पाण्याप्ति कर, निर्माण रति

1. त्रिसंवरव्याख्या कल्पमञ्जरी, पृ० 384
2. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 860
3. वहीं
4. वहीं
5. वहीं
6. सामान्य तन्त्र, जि० 14, पृ० 859

में हास द्वारा, परनिर्मितवशवर्तिन् में मुद्रा को देखने मात्र से सन्तुष्ट होते हैं तथा सुख का अनुभव करते हैं। रूपधातु के ऊपर कामधातु का राग नहीं होता, अतः उन विनेय जनों को रूपधातु के राग से मुक्त होने के लिये पारमितानय की देशना करते हैं। जो साधक वैराग्य मार्ग से दमित नहीं होते, उनके लिये तन्त्र की देशना की गई है। इन सब तथ्यों को देखते हुए तन्त्र में एक निश्चित राग का मार्गीकरण अवश्य दीखता है। लेकिन इसके लिये निश्चित ही रूपवती मुद्रा का सेवन कर साधना करने की अनिवार्यता नहीं रहती, क्योंकि पुरुष और स्त्री स्वयं अपने में शुक्र और शोणित का उभयरूप परिणाम हैं। अतः उभयरूप उनमें विद्यमान है, क्योंकि कार्यकारण की सन्तति एक ही होती है। इसे तन्त्रशास्त्र में एवं की व्याख्या के द्वारा स्पष्ट किया गया है[1]। यह कई अर्थों में वर्णित है। लेकिन ललना शोणितवाहक नाड़ी, रसना शुक्रवाहक नाड़ी, मिलन मध्यमा नाड़ी, अर्थात् चण्डाली प्रज्वलित कर शुक्र को स्रवित किया जा सकता है[2]। इसकी अनेक विधियां तन्त्र में वर्णित हैं। इससे एक काल्पनिक मार्ग द्वारा राग का मार्गीकरण और अद्वय तत्त्व का साक्षात्कार होता है। प्रथम अवस्था में साधक के लिये यही मार्ग उचित होता है।

रूपवती मुद्रा को सेवित कर समापत्ति द्वारा अद्वय तत्त्व के साक्षात्कार के लिये यह अपरिहार्य है कि सर्वप्रथम धर्मशून्यता को मनोमय रूप से जानने मात्र तक सीमित न होकर उसे आन्तर सूक्ष्म चेतना द्वारा समझे तथा शून्यता के साथ चित्त आत्मसात् हो जाय और उत्पत्ति क्रम में दृढ़ता प्राप्त करे। तभी सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म, शून्य एवं अद्वय तत्त्व महासुख की साधना करे। निश्चित ही साधक की अपरिपक्वावस्था में इसका आचरण लोक में जुगुप्सित होता है। इससे समाज में इस परम दिव्य मार्ग की अवहेलना होती है। साधक की परिपक्व दशा में इसका आचरण हो तो इसकी सच्चाई और तथ्य को कोई रोक नहीं सकता तथा साधक आश्चर्यचकित करने वाले चमत्कारों को प्रकट कर सकता है। चमत्कार दिखाने के लिये विनेय जनों के भाग्य का अभाव है। इसीलिये अमुक गुरु ऊँचे स्थान पर पहुँचे होने पर भी नहीं दिखाते। लेकिन वही मुद्रा आदि का सेवन कर चर्या करते हैं, तो वे भी गलती करते हैं। इसी गलती के कारण तन्त्र के प्रति लोगों में हीनता की भावना उत्पन्न हुई है, जो धर्मावलंबियों का बहुत बड़ा दोष है।

---

1. एकारस्तु भवेन्माता वकारस्तु पिता स्मृतः। बिन्दुस्तत्र भवेद् योगः स योगः परमाद्भुतः॥

2. चण्डाली ज्वलिता नाभौ दहति पञ्च तथागतान्।
दहति च लोचनादीन् दग्धेऽहं स्रवते शशी॥ (हे० व० 1.1.31)
नाभौ वैरोचनादीन् दहति नरपते लोचना चक्षुरादीन्।
सर्वान् दग्ध्वा सुचन्द्राच्च्रवति शिरसि यो बिन्दुरूपः स वज्री॥ (का० त० 4.110)

## कुल विचार

सामान्य कुल के सम्बन्ध में भारतरत्न पी० वी० काणे ने धर्मशास्त्र के इतिहास में बौद्ध-बौद्धेतर उभय कुलों पर विस्तार से प्रकाश डाला है[1]। बौद्ध शास्त्रों में मन्त्रयान के अतिरिक्त अन्य सभी मतों के कुल शब्द की जगह गोत्र शब्द का प्रयोग आया है। पारमितानय तथा श्रावकयानी ग्रन्थों में आये गोत्र शब्द के अर्थ में ही तन्त्र में कुल शब्द प्रयुक्त है। महायानोत्तरतन्त्र में मैत्रेयनाथ कहते हैं कि गोत्र या कुल ही वह शक्ति है, जो सम्यक् संबोधि को प्राप्त कराती है। वे कहते हैं कि समस्त जीव एक न एक दिन अवश्य निर्वाण प्राप्त करते हैं, क्योंकि सभी जीवों में गोत्र विद्यमान है। यथा—

संबुद्धकायस्फरणात् तथताख्यातिभेदतः।
गोत्रतश्च सदा सर्वे बुद्धगर्भाः शरीरिणः॥ ( म० उ० 1.28 )

गोत्र के अस्तित्व में ही जीव बुद्ध बन सकता है, अन्यथा नहीं[2]। गोत्र के दो प्रधान भेद होते हैं—प्रकृतिस्थ गोत्र और परिपुष्टगोत्र। यथा—

गोत्रं तद् द्विविधं ज्ञेयं निधानफलवृक्षवत्।
अनादिप्रकृतिस्थं च समुदानीतमत्तरम्॥ ( म० उ० 1.149 )

गोत्र निधि और फल से परिपूर्ण वृक्षसदृश है। प्रथम अनादि और प्रकृति परिशुद्ध है, जो गगनस्वरूप है।

चित्तस्य याऽसौ प्रकृतिः प्रभास्वरा न जातु सा द्यौरिव याति विक्रियाम्।
आगन्तुकै रागमलादिभिस्त्वसावुपैति संक्लेशमभूतकल्पजः॥ ( म० उ० 1.63 )
नाभिनिर्वर्तयत्येनं कर्मक्लेशाम्बुसंचयः।
न निर्दहत्युदीर्णोऽपि मृत्युव्याधिजरानलः॥ ( म० उ० 1.164 )

अर्थात् यह कर्म और क्लेशादि से अभिमुख नहीं हो पाता, लेकिन इसके स्वरूप को आगन्तुक हेतु विकृत नहीं कर सकता[3]। यह आदि से ही गगनवत् प्रभास्वर स्वरूप है, जिसकी

---

1. भाग पाँच, पृ० 17
2. सर्वेषामविशिष्टापि तथता शुद्धिमागता।
तथागतत्वं तस्माच्च तद्गर्भाः सर्वदेहिनः॥ ( म० सू० अ० 9.37 )
3. यद्येवं न स्यात्तदा न कस्यचिद् बोधिः स्यात्, चित्तस्वभावानां मलानां सति चित्ते क्षयायोगात्। तस्मात् प्रकृतिप्रभास्वरत्वं चित्तस्य बोधेर्हेतुः, बोधिः फलम्।
( राष्ट्रिय अभि० काठ० हस्तलेख सं० 5,107 )

न उत्पत्ति है और न ही नाश। इसी में तथागतों के गुण स्थित हैं। यह शरीरधारियों में वैसे ही स्थित है, जैसे पृथ्वी पर निर्मल जल। नागार्जुन कहते हैं[1] —

पृथिव्यन्तर्हितं तोयं यथा तिष्ठति निर्मलम्।
क्लेशैरन्तर्हितं ज्ञानं तथा तिष्ठति निर्मलम्।।

प्रकृतिस्थ गोत्र एवं प्रभास्वर का अभिमुखीभाव ही परिशुद्ध है, कार्य-कारण हेतुओं से उत्पन्न होना नहीं। जैसे—

अग्निशौचं यथा वस्त्रं मलिनं विविधैर्मलैः।
अग्निमध्ये यथा क्षिप्तं मले दग्धं न वस्त्रता ॥ ( से० टी०, पृ० 66 )

ज्ञान एवं साधना द्वारा साधक जैसे-जैसे आगन्तुक क्लेशों का प्रहाण करता है, वैसे-वैसे उसमें प्रभास्वर गुण निखरता है। अन्ततः साधना और साध्य एकीकृत हो जाते हैं। जैसे शुक्ल पक्ष का चन्द्रमा कला की वृद्धि के साथ पूर्णिमा को प्राप्त करता है। यही मार्गगमन एवं परिपुष्ट गोत्र का क्रम है। मैत्रेयनाथ ने भी शरीरधारियों में स्थित गोत्र के गुणों को उपमा द्वारा स्पष्ट करते हुए इसके स्वरूप को कहा है—

जिनगर्भव्यवस्थानमित्येवं दशधोदितम्।
तत्क्लेशकोशगर्भत्वं पुनर्ज्ञेयं निदर्शनैः ॥
बुद्धः कुपद्मे मधु मक्षिकासु तुषेषु साराण्यशुचौ सुवर्णम्।
निधिश्चितावल्पफलेऽङ्कुरादि प्रक्लिन्नवस्त्रेषु जिनात्मभावः ॥
जघन्यनारीजठरे नृपत्वं यथा भवेन्मृत्सु च रत्नबिम्बम्।
आगन्तुकक्लेशमलावृतेषु सत्त्वेषु तद्वत् स्थित एष धातुः ॥
( म० उ० त० 1. 95–97 )

अर्थात् जैसे निर्गन्ध फूल में मधु, मंजरी के अन्दर अनाज, गन्दगी की जगह पर सोना, भूमि में निधि या गन्दे खाद्य से फसल, फटे-पुराने कपड़े से लिपटी मणि या देवमूर्ति, स्त्री के गर्भ में चक्रवर्ती राजा आदि स्थित होते हैं या रहते हैं, वैसे ही सत्त्वों के अनादि प्रभास्वर चित्त में तथागतों को गुणधातु गोत्र के रूप में स्थित रहती है। साधना द्वारा उसको प्रकट करना ( अभिमुख करना ) ही परिपुष्ट गोत्र कहलाता है। यही बुद्ध का रूपकाय भी है। महायानोत्तर तन्त्र में कहा है—

1. सेकोद्देश टीका में उद्धृत, पृ० 66

बुद्धकायत्रयावाप्तिरस्माद् गोत्रद्वयान्मता ।
प्रथमात् प्रथमः कायो द्वितीयाद् द्वौ तु पश्चिमौ ॥ ( म. उ. 1.150 )

अर्थात् प्रथम गोत्र से धर्मकाय की प्राप्ति होती है, द्वितीय से सम्भोगकाय और निर्माणकाय को। यही कारण है कि निर्माणकाय को भी धर्मकाय से प्रस्फुटित कहा गया है, क्योंकि सभी गुण प्रथम गोत्र में ही तो स्थित रहते हैं।

गगनसदृश प्रथम गोत्र के होने से सभी जीव समान हैं। जैसे आकाश और धर्मधातु अनेक नहीं हो सकते, वैसे ही प्रकृति गोत्र में विषमता नहीं हो सकती। अभिसमयालंकार में कहा गया है—

धर्मधातोरसम्भेदाद् गोत्रभेदो न युज्यते ।
आधेयधर्मभेदात्तु तद्भेदः परिणीयते ॥ ( 1.40 )

आधाराश्रित धर्मों के भेद से सत्त्वों में भेद किया जा सकता है। जैसे सुवर्ण, रजत, लौह आदि के कलश अलग-अलग होते हैं और उनका मूल्य और स्थान भी अलग हो सकता है, लेकिन उनमें स्थित आकाश धातु में कोई भेद नहीं हो सकता। उसी प्रकार सत्त्वों के स्वभाव, अभिरुचि आदि के कारण श्रावकयानी, प्रत्येकबुद्ध, बोधिसत्त्व आदि कहलाते हैं, तथा अपने सामर्थ्य के अनुसार परम पद को प्राप्त कर सकते हैं। यह भेद प्रकृतिस्थ गोत्र के भेद के कारण नहीं है, अपितु परिपुष्ट गोत्र की पूर्णता और अपूर्णता की भिन्नता से हुआ है। वैभाषिक, आगमानुगामी सौत्रान्तिक और आगमानुगामी विज्ञानवादी तीन अलग-अलग स्वतन्त्र पदों को स्वीकारते हैं, लेकिन यह उचित नहीं दिखता। महायानी तो अर्हत् और प्रत्येकबुद्धको विश्राम पद तक ही सीमित मानते हैं[1]। जब तक सम्यक् सम्बोधि प्राप्त नहीं होती, तब तक निर्वाण नहीं कहला सकता, क्योंकि प्रथम और द्वितीय गोत्र चाँद और चाँदनी के सदृश हैं। जैसा कि कहा गया है—

प्रज्ञाज्ञानविमुक्तीनां दीप्तिस्फरणशुद्धितः ।
अभेदतश्च साधर्म्यं प्रभारश्म्यर्कमण्डलैः ॥ (म. उ. 1.93)

गोत्र की परिशुद्धि ही साधक को संभार, प्रयोग, दर्शन, भावना और अशैक्षणिक नामक पाँच मार्गों में विभक्त करती है। यथा—

अशुद्धोऽशुद्धशुद्धोऽथ सुविशुद्धो यथाक्रमम् ।
सत्त्वधातुरिति प्रोक्तो बोधिसत्त्वस्तथागतः ॥ (म उ. 1.47)

---

1. तथैव श्रावकाः सर्वे प्राप्तनिर्वाणसंज्ञिनः ।
जिनाऽथ देशयेत् तस्मै विश्रामोऽयं न निर्वृतिः ॥ ( सद्धर्मपुण्डरीक, 5.75 )

इसकी अशुद्ध अवस्था सत्त्वधातु, अशुद्धशुद्ध अवस्था बोधिसत्त्व को प्रथम भूमि तक, शुद्ध अवस्था भावना मार्ग तथा परिशुद्ध अवस्था तथागत है। हम कह सकते हैं कि क्लेश और ज्ञेयावरण से युक्त पृथक्जन अशुद्ध, क्लेश या सद्ग्राह्य धारणा से शुद्ध शुद्धाशुद्ध, निमित्त धारणा से शुद्धशुद्ध है तथा सूक्ष्म द्वैत धारणा से शुद्धपरिशुद्ध अवस्था में स्थित होता है।

सारांश में हम कह सकते हैं कि साधक अपनी-अपनी योग्यता के अनुसार साधना कर परम पद की प्राप्ति करना है। साधना की वही शक्ति कुल एवं गोत्र है। कुल जहां फल है, वहीं मार्गाचरण में मार्ग या हेतु भी है। जैसे लोक में कुल का सन्तान भावी अधिकारी होता है। तत्त्वतः तो कुल एक ही होता है, जैसे कि मनुष्य। लेकिन बुद्धि के स्तरानुसार उसके अनेक भेद कर सकते हैं। लोक में ही मनुष्य के बुद्धि, वर्ण, संस्थान आदि से अनेक भेद दिखते हैं, वैसे ही तन्त्र ग्रन्थों में व्यावृत्ति के अनुसार अनेक कुलों की बात आयी है। जैसे कि—

(क) साधकों में क्लेशों की न्यूनाधिक वासनाओं के कारण तन्त्र ग्रन्थों में तत् तत् क्लेशों के मार्गीकरण की विधि निरूपित है। वज्रपंजर में बुद्ध कहते हैं कि द्वेष, मोह, अहंकार, राग और मत्सरी लोगों को अनुगृहीत करने के लिये द्वेषप्रधान साधक को अक्षोभ्य कुल, मोहप्रधान को वैरोचन कुल आदि का रूप धारण कर उस मार्ग का प्रतिपादन किया गया है[1]।

( ख ) साधकों के वर्ण के अनुसार अपने कुलदेवता का निरूपण हेवज्र में इस प्रकार किया है—

> यो हि योगी भवेत् कृष्णो अक्षोभ्यस्तस्य देवता।
> यो हि योगी महाश्यामो अमोघस्तस्य देवता॥
> यो हि योगी महापिङ्गो रत्नेशः कुलदेवता।
> रक्तगौरो हि यो योगी अमिताभः कुलदेवता॥
> श्वेतगौरो हि यो योगी वज्रसत्त्वस्तस्य कुलदेवता॥ ( 2. 10. 6–8 )

( ग ) शरीर में विद्यमान लक्षणों के अनुसार भी साधक किस कुल से सम्बन्ध रखता है, अर्थात् किस संस्कार का है, यह देखा जाता है। जैसे हेवज्र में कहा है—

> अनामिकामूले यस्य स्त्रियो वा पुरुषस्य वा।
> नवशूकं भवेद् वज्रमक्षोभ्यकुलमुत्तमम्॥
> वैरोचनस्य भवेत् चक्रममिताभस्य पङ्कजम्।
> रत्नसंभवो महारत्नं खड्गं कर्मकुलस्य च॥ ( 2. 10. 3–4 )

---

1. तो. 4190, प. 30

( घ ) बुद्धि के स्तर के अनुसार भी साधक को विभिन्न कुल का माना जाता है—

अनेकाकारबुद्धित्वात् पुद्गलाः पञ्च संमताः ।
रत्नचन्दनपद्माश्च पुण्डरीकस्तथोत्पलः ॥ ( प्रदीपोद्योतन, पृ० 4 )

इस प्रकार साधकों के विभिन्न आयामों, सामर्थ्यों के अनुसार कुल के भी असंख्य भेद हो जाते हैं। गुह्यसमाज में कहा है—

तत्त्वं पञ्चकुलं प्रोक्तं त्रिकुलं गुह्यमुच्यते ।
अधिदेवो रहस्यं च परमं शतधा कुलम् ॥ ( 18.36 )

पाँच कुलों का पुनः विस्तार होने पर असंख्य कुलभेद हो जाते हैं। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

एकमेव महाचित्तं पञ्चरूपेण संस्थितम् ।
पञ्चकुलेषु संभावस्तत्रानेकसहस्रश· ॥
तस्मादेकस्वभावोऽसौ महासुखं शश्वत्परम् ।
पञ्चतां याति भेदेन रागादिपञ्चचेतसा ॥
दशगङ्गानदीबालुकातुल्या एककुलेषु तथागतसंस्थाः ।
सङ्घकुलेषु ह्यनेककुलानि तेषु कुलेषु कुलानि शतानि ॥
तानि च लक्षकुलानि महान्ति कोटिकुलानि बहूनि भवन्ति ॥
( 2.2. 71–74 )

तत्त्वतः यह एक होने पर भी विस्तार में अनन्त हो जाते हैं और संक्षेप करने पर काय, वाक्, चित्त में या अन्ततः काय के ही चित्त होने से और चित्त के ही कायादि होने से[1] प्रभास्वर निजचित्त या महाचित्त में सम्मिलित होते हैं। यही गोत्र एवं कुल है।

सहजसिद्धि में कुल को साधना पक्ष में लेते हुए कहा है—

कुलानि भजते लोके पञ्चसंख्याकृतालयम् ।
कुलसेवा भवेत् सिद्धिः सर्वकामप्रदा शुभा ॥ ( 2.4 )
अक्षोभ्यश्चामिताभश्च रत्नसम्भो वैरोचनः ।
अमोघश्च तथा प्रोक्ता सत्त्वानां सिद्धिहेतुना ॥ ( 2.6 )

अक्षोभ्य आदि कुलों की साधना करने से उसको प्राप्ति होती है। वहीं पुनः कहा है—"कुल-सेवा भवेत् सिद्धिः सम्यक्संबुद्धभाषितम्" ( 2.8 )। फल की प्राप्ति के लिये अपने-अपने मार्ग का अनुशीलन करना कुलसेवा, अर्थात् कुलाचरण कहलाता है। यही कारण है कि बोधिवर्यावतार

1. चित्तं कायाकारेणेति कायवज्राकारेण । कायं चित्ताकारेणेति चित्तवज्राकारेण । (प्रदीपोद्योतन, पृ० 30)

में बोधिचित्त की दीक्षा लेने के पश्चात् साधक अपने को बुद्धकुल में उत्पन्न मानता है तथा अपने को बुद्ध का भावी अधिकारी मान अपने दुर्लभ मानव जीवन की प्राप्ति को धन्य मानता है। यथा—

अद्य मे सफलं जन्म सुलब्धो मानुषो भवः।
अद्य बुद्धकुले जातो बुद्धपुत्रोऽस्मि साम्प्रतम् ॥ (3.25)

सम्पुटोद्भव तन्त्र में अभिषेक की प्राप्ति के बाद साधक सहर्ष अपने उद्गार प्रकट करते हुए कहता है—

प्राप्ताभिषेको मनुजः कृतकृत्यः प्रहर्षितः।
वदेत् सुमधुरां वाणीं जगदानन्दकारिणीम् ॥
अद्य मे सफलं जन्म सकलं जीवितं च मे।
अद्य बुद्धकुले जातो बुद्धपुत्रोऽस्मि साम्प्रतम् ॥ (2.1–2)

इस प्रकार हमने यहाँ पर तन्त्र की सामान्य साधना पर विचार कर मानव की प्रकृति के अनुसार कुल (गोत्र) भेद का निरूपण किया है। आगे हम अधिकारियों के भेद से क्रिया, चर्या आदि ग्रन्थों का निरूपण करेंगे।

•

# བརྗོད་བྱའི་སྙིང་བསྡུས་

## ནར་རྒྱུན་མ་ཞེས་ཟུ་བའི་གཟུངས་ཀྱི་བསྟོད་པ། ( ༡-༢ )

བསྟོད་པ་འདི་ནི་ལྷ་ཧ་བོད་ཀྱི་ཆེས་མཐོ་འི་སློབ་གྲྭའི་ཞི་འཚོ་དཔེ་མཛོད་ནང་བཞུགས་པའི་དེ་སྔ་པར་འདེབས་མ་ཟིན་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་(ལ༠ས༠༢།༣༧༠)ཡིང་ཤོག···· ཨང་གྲངས་༢༡༥-༣༥། དེབ་ཡང་༡༠༩། ཤོག་གྲངས་༡༡༠-༡༡༢ ནས་བླངས་པ་ཞིག་རེད།

## གནས་ཀྱི་བསྟོད་པ། ( ༣-༨ )

བསྟོད་པ་འདི་ཡང་ཞི་འཚོ་དཔེ་མཛོད་ནང་ཡོད་པའི་དེ་སྔ་པར་བསྐྲུན་མ་བྱུང···· བའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ཡིང་ཤོག་ཨང་གྲངས་༢༡༥-༣༥་དེབ་ཨང་༡༡༠་ཤོག་གྲངས······ ༡༡༢-༡༡༥ ནས་ཟུར་དུ་བཀོལ་བ་ཞིག་ཡིན།

## ཆོས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ( ༩-༣༨ )

འགོ་བརྗོད་འདིའི་ཐོག་དེ་སྔ་དུས་དེབ་ལྔ་པོར་ཕྱོགས་བསྡུས་ཆེན་མོ་དྲུག····· དང་། ཐུན་ཚོགས་སུམ་ཅུ་སོ་ལྔའི་ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཡོད་པ་ལྟར་དུས་དེབ་དྲུག་པ་འདིར་ཡང་ག་ཤམ་གསལ་གཞུང་བཅུ་པོ་འི་ངོ་སྤྲོད་བཀོད་ཡོད།

| གཞུང་། | མཛད་པ་པོ། |
| --- | --- |
| ༡) མཆོད་རྟེན་གྱི་མཚན་ཉིད་ཕྱོགས་བསྡུས་ | བཟང་པོ་བཀོད་ |
| ༢) མཆོད་རྟེན་གྱི་ཚིག་ལེའུར་བྱས་པའི་རྣམ་བཤད་(གོང་གི་འགྲེལ་བཤད་ལྟར་སྣང་) | |
| ༣) སྒྲུབ་ཐབས་ཕྱོགས་བསྡུས། | སྣ་ཚོགས་ |
| ༤) རྣལ་འབྱོར་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ། | ( བཀའ ) |
| ༥) གསང་འདུས་རྒྱུད་ཕྱི་མ། | ( བཀའ ) |
| ༦) མཆོག་ཏུ་ཟབ་པ་དཔལ་རྡོ་རྗེ་རྣལ་འབྱོར་མའི་སྔགས་དོན་དེ་ཉིད་སྟོན་པ། | |

༧) རྣལ་འབྱོར་གྲུབ་མཐའ་སངས་རྒྱས་གྲུབ་པའི་རྒྱུད། (ཡོགསིདྡྷཱནྟབུདྡྷསིདྡྷཱནྟ)

༨) དཀྱིལ་འཁོར་སྒྲུབ་པའི་ཚུལ།

༩) དཔའ་བོ་གཅིག་སྒྲུབ་སོ་སོར་དབྱེ་བ། (སིཀྐྷེཀབིརཀྲྀཏིཤྲདྡྷེཤྲཱནྟར) མཏྲཨབཏྲྀད

༡༠) གཟུངས་སྔགས་ཕྱོགས་བསྡུས། ཀཱསཱིཀཙྲྀད

གོང་གསལ་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྱོགས་བསྡུས་ནང་གཞུང་ཐུན་ཚོགས་བདུན་དང་···· གཟུངས་སྙིང་ཕྱོགས་བསྡུས་ནས་གཞུང་གྲངས་ལྔའི་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།།

ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་གི་ཕྱོགས་བསྡུས། (༣༩–༤༧)

འགོ་བརྗོད་འདི་ཐོག་དུས་རབས་སྔ་མ་རྣམས་སུ་རྡོ་རྗེ་འཛིན་པ་དང་། སློབ་པ་བསྟུས་པ་ལ་སོགས་པའི་གཞུང་རྣམས་སུ་མཛད་པ་པོ་དང་གཞུང་གི་མཚན་ནས་དྲངས···· པའི་ལུང་རྣམས་གལ་ཆེའི་མཆན་བུ་དང་སྨྲགས་ཏེ་བཀོད་ཡོད། སྐབས་འདིར་ཡང་བླ་བ··· གྲགས་པའི་གསང་འདུས་སྒྲོན་གསལ་ནང་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་ཀྱི་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས···· ཡོད། རིམ་ལྔར་སློབ་དཔོན་ཀླུ་སྒྲུབ་ཀྱིས་དགོངས་པ་ལུང་བསྟན་ལས་གཞན་པའི་རྡོ་ རྗེ···· འཕྲེང་བ། ལྷ་མོ་བཞིས་ཞུས་པ་ལའང་བཤད་རྒྱུད་༔་གསུངས་འདུག་པས་འདིར་ཡང་བཤད་ རྒྱུད་དགོངས་པ་ལུང་བསྟན་དང་། བཤད་རྒྱུད་གཉིས་ཐ་དད་དུ་བཞག་ཡོད། བཤད···· རྒྱུད་ཀྱི་ལུང་རྣམས་རྩ་བའི་གཞུང་མ་རྙེད་བར་བཤད་རྒྱུད་གང་ཡིན་སོ་སོར་ཐག་ཆོད་དཀའ།།

ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། (༤༨–༦༧)

འཆར་གཞི་འདིའི་ངོ་ བོ་འི་སྐོར་དུས་རབས་དང་པོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཟིན་ ལྟར་ཡིན། དེ་སྔའི་དུས་རབས་རྣམས་སུ་གཞུང་འདྲ་མིན་མང་པོ་འི་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི····· དགོངས་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་བགྱིས་པ་ལྟར། སྐབས་འདིར་གསང་འདུས་སྒྲོན་གསལ་ནང···· བྱུང་བའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་བྱས་ཡོད། གཞུང་འདིར·· བརྒྱན་བདུན་གྱི་བཤད་པ་ཐུན་མོང་མ་ཡིན་པ་ཞིག་འདུག།

ཉང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་ལྷའི་ངོ་བོ(རྣམ་པ)། ( ༦༦-༧༣ )

འགོ་བརྗོད་འདིའི་ཐོག་དུས་རིམ་བཞི་པ་དང་ལྔ་པར་ལྷ་ཉི་ཤུ་རྩ་དགུའི་ངོ་བོ་གཞུང་སྣ་ཚོགས་པ་ནས་ཟུར་བཀོལ་བྱས་ཏེ་བཀོད་པ་ལྟར། སྐབས་འདིར་ཡང་སྒྲུབ་ཐབས་འཕྲེང་བ་དང་། རྫོགས་རིམ་རྣལ་འབྱོར་འཕྲེང་བ་དང་། སྒྲུབ་ཐབས་ཕྱོགས་བསྡུས་དང་གཤིན་ཛེ་གཤེད་ནག་པོ་འི་རྒྱུད་ལ་བརྟེན་ནས་ལྷ་བཅུ་ཙམ་གྱི་ངོ་བོ(རྣམ་པ)བཀོད་ཡོད།།

རྒྱན་བདུན་གྱི་བཤད་རིག། ( ༧༣-༨༦ )

ཟླ་བ་གྲགས་པའི་འགྲེལ་བ་སྒྲོན་གསལ་གྱི་(རྒྱ་དཔེའི)ཤོག་གྲངས་ལྔ་པ་དང་། ཉིས་བརྒྱ་བཅུ་དྲུག་དང་། ཉིས་བརྒྱ་ཉི་ཤུ་རྩ་དགུའི་ནང་རྒྱན་བདུན་གྱི་བཤད་རིག་ཅེས་བྱུང་འདུག ཤོག་གྲངས་གཉིས་པ་ནས་ལྔ་པའི་བར་བཤད་རྒྱུད་འགའ་ལ་གཞིར་བྱས་ཏེ་རྒྱན་བདུན་པོ་འི་མཚན་ཉིད་དང་། དྲུག་པ་ནས་བཅུ་ག་བར་མཐའ་དྲུག་ཚུལ་བཞིའི་བཤད་པ་ཙ་རྒྱུད་ལེའུ་རེ་རེ་ནས་ལུང་རེ་ཟུང་དྲངས་ཏེ་གསལ་བཤད་མཛད་འདུག། བཤད་པའི་བར་བར་དུ་གནས་ཚུལ་གཞན་མང་པོ་ར་སྤྲོད་གནང་ཡོད་པ་རྣམས་ཀྱང་རྩོམ་རིགས་འདིར······ གསལ་བཤད་བྱེད་པ་ལ་འབད་རྩོལ་བྱས་ཡོད།།

གཞུང་ལྔའི་ཁ་སྐོང་། ( ༨༧-༡༣༠ )

ཐ་ན་མེད་པའི་དགོངས་པའམ་མིང་གཞན་རྣམ་དག་རིམ་པ། སྣང་བའི་འཕྲེང་བ། བསྟོད་པ་བཞི་པ། སེམས་ཀྱི་སྒྲིབ་པ་རྣམ་པར་སྦྱོང་བ་དང་རི་མ་ལྔར། མཛད་པ་པོ་དང་གཞུང་མཚན་གང་ཅང་མིང་གིས་དྲངས་པའི་ལུང་དང་། བཞེད་པ་འདྲ་མིན་གྱི་ཚིགས་བཅད་རྣམས་ཀ་མད་རི་མ་ཅན་དུ་བཀོད་ཅིང་མཛད་པ་པོ་འི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་ཀྱང་སྦྲར་ཡོད།།

ཆེས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་རྣམས་ཀྱི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། ( ༡༣༤-༡༣༧ )

འགོ་བརྗོད་འདི་ཐོག་ད་བར་གཞུང་གྲངས་བརྒྱ་དང་ཉི་ཤུ་རྩ་བདུན་གྱི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི་གནས་སྟངས་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད་པ་ལྟར། སྐབས་འདིར་གཞུང་གྲངས་སུམ་ཅུ་སོ་ལྔའི་རྩ་བའི་མ་དཔེ་(ལག་བྲིས་སུ་ཡོད་པ་)རྣམས་ཀྱི་གནས་ཚུལ་བཀོད་ཡོད།

དུས་རབས་གསུམ་པ་ནས་བྱུང་མཚན་བཀོད་ནང་ལག་བྲིས་མ་དཔེ་རྣམས་ཀྱི་སྐོར་ཡིན་སྐད·····
ཐོག་གསལ་བཤད་བྱས་པ་རྣམས་ཡིནསཊིཊཔུཊ་ པར་ ཡེདྣཱཾ་ས་སཊཊིཾ་ ཡོཔ·····
ཀྲོནྟ་རི་ ཐྱིན་དང་། ཡར་ བུདྡྷིཤཊ་ སཾསྐྲིཊ་མེནུསྐྲིཔྚ་ ཀྱི་ སྣའི་ཀྲུ་ཐེ་ཤ་ནང་བཀོད་པ་
རྣམས་ཇི་བཞིན་པར་བཞག་ཡོད།

ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་སུ་ཐེག་པའི་རྣམ་གཞག། (༡༣༨-༡༤༥)

གང་ལ་འཇུག་ནས་སམ་བཞོན་ནས་འགྲོ་བར་བྱེད་པས་ན་ཐེག་པ་ཞེས་བྱའོ།། ལང་ཀཱ་གཤེགས་པ་ལས། ཇི་སྲིད་སེམས་ཀྱི་འཇུག་པ་མ་ཟད་པར། །དེ་སྲིད་ཐེག་པའི་མཐའ་ལ་ཐུག་པ་མེད།། ཅེས་གསུངས། དེས་ན་མཐའ་གཅིག་ཏུ་ཐེག་པའི་གྲངས་ངེས་པ་མེད། ཇེ་མི་ལས་ཀྱང་། ཐེག་པ་ནི་བློ་ཡི་རི་མོའམ་ཚོས་སོ་ཞེས་གསུངས་སོ། དེས་ན་སེམས་ཅན··· རྣམས་ཀྱི་བློ་འི་ནུས་པ་ལ་བརྟེན་ནས་གསུངས་པའི་ཐེག་པ་མཐའ་དག་གི་དམིགས་ཡུལ····· ལམ་ཐོབ་བྱ་མཐར་ཐུག་ནི་རྡོ་རྗེ་ཐེག་པའི་ལམ་ལ་འཇུག་ནས་ཐམས་ཅད་མཁྱེན་པའི་གོ····· འཕང་ཐོབ་པའི་ཆེད་ཡིན། འོན་ཀྱང་ཐེག་པ་སོ་སོའི་རང་ལམ་གྱི་འབྲས་བུ་མཐར་ཐུག་ཀྱང་བཤད་ཡོད། ཐེག་ཆེན་པ་ནི། མཐར་ཐུག་ཐེག་པ་གཅིག་ཁས་བླངས་པ་ལ་བརྟེན་ནས་ཉན··· རང་སོགས་ཀྱི་འབྲས་བུ་ལ་ངལ་གསོའི་གནས་སུ་འདོད་དེ། འཇམ་དཔལ་མཚན་བརྗོད་ལས།

ཐེག་པ་གསུམ་གྱི་ངེས་འབྱུང་ལ། །
ཐེག་པ་གཅིག་གི་འབྲས་བུར་གནས།། ཞེས་གསུངས་པས་སོ།།

རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་ནང་གསེས་དབྱེ་བ། (༡༤༥-༡༥༩)

འགོ་བརྗོད་འདི་ཐོག་དུས་རབས་བཞི་པ་དང་ལྔ་པར་རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ། ད་ཁོ་ན··· ཉིད་ཀྱི་ལྟ་བ་དང་མདོ་རྒྱུད་ཀྱི་ཁྱད་པར་སྐོར་མདོར་བསྡུས་པའི་སྒོ་ནས་གསལ་བཤད་བྱས··· ཡོད། སྐབས་འདིར་དེ་ལས་ཅུང་ཟད་རྒྱས་བཤད་དང་། རྒྱུད་སྡེ་བཞིའི་སྒྲུབ་བྱའི་གཙོ་བོ་གང་ཡིན་ངོས་འཛིན་དང་། སྒྲུབ་པ་པོ་གང་ཟག་གི་ཁ་དོག ལུས་ཀྱི་མཚན་མ། བློ་འི་རིམ་པ་སོགས་ལ་བལྟོས་ནས་ལྷག་པའི་ལྷའི་ངོས་འཛིན་བྱེད་ཚུལ་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།།

# ABSTRACT OF THE ARTICLES

*A. Vasudhārā–nāma–dhāraṇī* Stotram

This stotra is taken from the hitherto unpublished collection of hymns preserved in the Śāntarakṣita Library (CIHTS/LS/360, Photostat No. 21535, Text No. 109, Folios 110–112).

*B. Pīṭhastavaḥ* 3–8

This stotra is preserved in the unpublished collection of hymns in the Śāntarakṣita Library (CIHTS/photostate No. 21535 Text No. 110, folios 112--15)

*Introduction to Rāre Buddhist Texts* *9-28*

Six collections and 35 rare texts have previously been introduced. In the current issue, subsequent ten texts are inserted :

Nos. 36--45

36. Prakīrṇaka Caityalakṣaṇa
    (Stūpakārikā)
37. Stūpakārikā Vivecana
38. Sādhana--Samuccaya
39. Yogarāja Tantra
40. Guhyasmāja Aparādha
41. Paramagambhīra-Śrīvajra-Yoginī-mantrārtha-tattva-nirdeśa
42. Yogasiddhāntabuddha-siddhi Tantra.
43. Maṇḍala sādhanavidhi
44. Siddhaikavīraprati (mā)-bhedāntara
45. Dhāanīhṛdaya–Saṁgrah

In the list of aforesaid texts 7 under the Sādhana-samuccaya and 5 under the Dhāraṇ hṛdaya saṁgrah are new texts.

*Lost Bauddha-Vacana Saṁgrah* 29–47

The back numbers of the *Review* have highlighted several meaningful vacanas with appropriate glossaries which have been extremely rare.

In the present *Review* vacanas from Candrakīrti's Guhyasamāja Tantra pradīpodyotinī vyākhyā have been annotated. There is reason for classifying the vacanas of the Sandhyā Vyākaraṇa Vyākhyā Tantra and the Vyākhyātantra under separate titles since in the Pañakrama Nāgarjuna has specified the Vajramālā and the Caturdevī Paripṛcchā also as Vākhyātantra Texts. It is difficult to ascertain prima facie to what vyākhyātantra do these vacanas really belong.

( V. Dwivedi, T. R. Shashani )

*A Glossary of Technical Words* 48–65

The Review in the first number specified the nature and scope of this kind of study. Accordingly, glossaries of important technical words as belong to different texts were prepared for the previous numbers. Now, technical words of glossarial import, from the Pradīpodyotana Commentary of Candrakīrti's Guhyasamājatantra are assembled. The insertion in it of seven kinds of figures of speech are unique.

*Divinities in Buddhist Tantras* 66–72

The *Review* has so far brought forth 29 forms of divine graces in relief. ( q.v. nos. 4–5 ).

In the current issue are added 10 more forms of divine emanations which have been obtained from the Treatises like Sādhanamāla, Niṣpannayogāvalī, Sādhana-Samuccaya and Kṛṣṇayamāri-tantra.

*Saptavidhālaṁkārākhyāyikā Nyāya* 73-86

Candrakīrti has thrice referred to the *Saptavidhālaṁkārākhyāyikā Nyāya* ( see pp. 5, 216, 229 ). The seven figures of speech with their lakṣana on the basis of some Vyākhyā--tantra are given on pp. 2–5 and on pp. 6–11 number of vacanas extracted from each folio page of the *Guhyasamāja* text have been taken recourse to explain the rudiments of the *Ṣaṭkoṭi-pada-Vibhāga* and the *Caturvidhākhyāyikā-Vibhāga*. Candrakīrti informs us of many subjects as along the meanings of these figures.

*Grantha-Pañcaka Pariśiṣta* 87-124

The *Pariśiṣta* consists of indices of author, work, system of thought extracted from five texts, the *Anuttara-sandhi, Ālokamālā, Catuḥśataka Cittaviśuddhiprakaraṇa* and *Pañcakrama*, in half-verse form. Besides this, short accounts of the above five works and their authors are given here.

*Basic Material for Rare Buddhist Texts* 125-137

The aforesaid title has culled so far basic material for 27 important mss of Buddhist tantras, the information being published in five previous issues of this *Review*. 35 more such mss are reported here in the same sequence. The mss especially reported with their particulars specified in brackets into English derive their contextual material from the microfilm collection of Buddhist Sanskrit Manuscripts compiled by the Institute for Advanced Studies of World Religions, USA. This process has been initiated from the third issue of the journal.

*Meaning of Yāna in Buddhist Tantra Literature* 138-147

The literal Sense of 'Yāna' is vehicle, that which propels or advances further. It has been said in the *Laṅkāvatāra Sūtra* that as long as activities remain there is no dearth of the propelling agent, Yāna.

So, Yānas are countless. The great Yogī Milarespa comments on it as :

"Yāna is nature of intellection; it is the line of predicates. Hence the objective of all the dhārmika injunctions and the ultimate end of the Yānas is initiation in the Vajra discipline (वज्रयान) which indicates the method of achieving all-perceptivity. What each Yāna or System describes as the ultimate object or temporary fruit ( consummation ) is but the amount of respite."

The classification of Yāna into 3, 6, 9, and such other nos. is truly the outcome of one Yāna as the *Nāmasamgīti* suggestingly avers, in the following verse :

"Nānāyāna-nayopāya Jagadartha Vibhāvakaḥ,
Yānatritaya niryāt ekayāne phale Sthitaḥ."

*Nature of Tantra and its Esoteric Forms* 148-159

In previous two nos. of the *Review* details of the nature of Tantra, its ontology—the pāramitānaya and Tantra-naya distinctions were laid down. In the same sequel the esoteric forms of the Kriyā, Caryā, Yoga and Anuyoga Tantras have been elucidated. Also, the practitioner's physiognomy, the inherent marks on his body and identification of their kulas according to the levels of intellection have been analysed.

•